राजाके रथसे डरकर एक हाथी, कण्वके पवित्र लता-वितानमें इस प्रकार घुसता है मानो वह उनकी तपस्याका मूर्तिमान विघ्न हो [ अंक १, श्लोक ३० ]। अंक ७, श्लोक १३ में शकुन्तला, जो वास्तवमें राजाकी कामनाकी लक्ष्य थी, स्वयं कामना-रूपमें अंकित की गई है। दुष्यन्त, शकुन्तला और उनके पुत्र सर्वदमनके प्रेम-मिलनकी उपमा विश्वास, भाग्य और कर्मके आकस्मिक योगसे दी गई है [ अङ्क ७, श्लोक २९ ]। शकुन्तलाके निर्दोष सौन्दर्यकी तुलना महान् कृत्योंके पूर्ण फलसे की गई है [अङ्क २, श्लोक १०]। पश्चात्ताप करता हुआ राजा शकुन्तलासे अपने प्रथम प्रेम-प्रदर्शनकी तुलना उतने ही कम पारितोषिकसे करता है [ अंक ६, श्लोक १० ]।

दूसरे अपरीकृत भावोंके उदाहरण भी प्राय: मिल जाते हैं—

दोषोंके कारण बहुतसे अनिष्ट होते हैं [ अंक ६ ]। भाग्य सब सुखसर्वव्यापी है [अङ्क ६]। महामनस्वी महत्वाकांक्षाएँ वास्तवमें ऊँचे उड़ा करती हैं [ अङ्क ७ ]। दुष्यन्तकी प्रसिद्धि स्वर्गके धरातल-पर स्थित है [ अङ्क ७ ]। भूख विदूषकको प्राय: खा गई है [ अंक ६ ]।

११. काव्य-सम्बन्धी या अन्य रूढ़ियाँ—

सभी संस्कृत साहित्य-प्रेमियोंका सत्य कथन है कि बहुतसी भावनाएँ जो प्रारम्भमें आवेश और जोशसे भरी हुई थीं उनमें यद्यपि अतिशयोक्ति थी फिर भी वे पिछले लेखेके कवियोंके हाथमें पड़कर सर्वथा रूढ़िबद्ध और निर्जीव-सी हो गईं। अत: इसमें सन्देह नहीं कि हमको शुद्ध स्वर्ण-के साथ साथ कालिदासकी रचनाओंमें कुछ निम्न कोटि की धातुओंका मिश्रण भी मिलता है यद्यपि उनमें कल्पनाकी कीमिया भी पर्याप्त है।

काम-पीड़ित मनुष्यपर चन्द्रमाकी शीतल किरणें अग्निकी वर्षा करती हैं [अङ्क ३, श्लोक ३]। काम-पीड़ित मनुष्योंका रूढ़ वर्णन 'शाकुन्तला'में भी वैसा ही है जैसा प्राचीन पुस्तकोंमें मिलता है, क्योंकि अनसूया यह आलोचना करती हुई पाई जाती है कि उपर्युक्त वर्णन उसकी सखी शकुन्तलाके लिये उपयुक्त ही है [ अङ्क ३, श्लोक १४ ]। लताके साथ भौंहोंकी तुलना बहुत पुरानी है [अङ्क ३, श्लोक १३]। कुमुदिनियोंपर चन्द्रमाका प्रभाव प्राय: सभी संस्कृत-काव्योंमें वर्णित है, यह उपमाओंमें सबसे अधिक नीरस है [ अङ्क ३, श्लोक १५ ]। पृथ्वी, राजाकी पत्नी समझी गई है [ अंक ३, श्लोक १८ ]। चकवा चकवीका वियोग एकदम रूढ़िगत है [अङ्क ३, श्लोक ३]। चन्दन वृक्षके पास स्थान मलय पर्वतका वर्णन अङ्क ४, श्लोक १२में मिलता है। कोकिलाके बच्चोंका पालन-पोषण कौओंके घोसलोंमें होता है [अङ्क ५, श्लोक २२]। अब प्रकृतिवादी ही इस उक्तिके सत्य-की जाँच करें। कामदेवका धनुष और बाणसे सुसज्जित दिखलाना अंग्रेजी और संस्कृत काव्यमें समान है [ अङ्क ५, श्लोक २३; अङ्क ६, श्लोक ४ ]। आम्रमञ्जरी कामदेवका छठा अस्त्र है [ अंक ६, श्लोक ३; अङ्क ६, श्लोक ८ ]। आम्रमञ्जरियोंको देखकर भ्रमरोंका मदमस्त होना यद्यपि स्वाभाविक है फिर भी यह काव्य-सौन्दर्य प्राप्त करनेके लिये एक प्रवेश-पत्र-सा हो गया है [ अङ्क ६ ]। दूध और जलके मिश्रणसे केवल दूध चूस लेना और जलको छोड़ देना हंस-पक्षीका विशेष गुण है। यह एक दीर्घकालिक रूढ़ोक्ति है [ अंक ६, श्लोक ८ ]।

कुछ साधारण निष्कर्ष—

उपरिलिखित विचारोंकी सरिणीसे यह भली भाँति स्पष्ट हो जायगा कि साधारण बातोंमें असा-धारणके प्रति कालिदासकी भावुकता बहुत ही तीव्र थी। अपने विश्लेषणके निष्कर्षोंसे भी मुझे यह लिखनेमें प्रसन्नता है कि उनकी बुद्धि सचमुच विस्तृत थी और इस बुद्धिने अपने घेरेमें आई हुई

प्रत्येक वस्तुको उचित स्थान दिया। उनका प्रकृति-ज्ञान एकदम नया था। दुष्यन्तके प्रथम प्रेमने एक स्थायी स्थान बना लिया है। वह कहता है —

न च निम्नादिव सलिलं निवर्तते मे ततो हृदयम्।

[ अपने प्रेम पात्रको छोड़ना लिये उतना ही असम्भव है जितना कि नीचे बहते हुए जल को ऊपर ले जाना। ]

शब्द-चित्रमें कोई उपमा, पहले पशुओंकी खुरसे उठाई हुई और फिर कण्वके तपोवनके पूर्वोत्तर स्थित धूलसे अधिक कलाका प्रदर्शन नहीं करती। धूलके जमावकी तुलना टिड्डी-दलसे की गई है —

शलभसमूह इव रेणुः.....पतति। क्या यह उपमा कालिदासके प्राकृतिक दृष्टिकोणकी नवीनता नहीं सूचित करती? क्या उनमें प्रत्यक्ष संकेतों-द्वारा वस्तु प्रदर्शित करनेकी विचित्र शक्ति नहीं है जिनको टेनिसन या ब्राउनिङ्ग या अन्य कवि और अधिकतासे दिखलाते हैं?

इनके प्राकृतिक ज्ञानके सम्बन्धमें दूसरी ध्यान देने योग्य बात यह है कि उन्होंने मनुष्य और प्रकृतिके बीच कोई विभाजन-रेखा नहीं खींची है। समाजमें मनुष्योंका सम्बन्ध पौधोंके पारस्परिक सम्बन्ध-द्वारा समझाया गया है। विशेषतः 'शकुन्तला' में वनस्पति और पशु जीवनके सभी अन्तर बिल्कुल निकाल दिए गए हैं और पूर्ण जीवन हमारे समक्ष रक्खा गया है।

दुष्यन्तके सम्पूर्ण अनुभवका वर्णन विस्तारसे करनेके लिये कल्पनाके बहुत ही उत्कृष्ट रूपकी आवश्यकता है। उदाहरणार्थ—किस प्रकार नीचे उतरते समय पृथ्वी दुष्यन्तकी ओर लुढ़का दी गई सी जान पड़ती है, इसका साक्षात् वर्णन अङ्क ७, श्लोक ८ में किया गया है। कालिदासके समयमें वायुयान नहीं थे और फिर भी विचित्रता यह है कि पूराका पूरा वर्णन, एच० जी० वेल्स-द्वारा अपने लेखमें दिए गए उस वर्णनसे अधिका स्थाने अधिका मिल जाता है जिसमें उन्होंने अपना प्रथम वैमानिक अनुभव हमें बताया है।

फिर भी मैं इस बातपर बल देता हूँ कि सभी उपमाएँ बुद्धिमत्ताकी सूझ नहीं हो सकतीं। संसारकी अन्य वस्तुओंके समान उपमाओंका भी अपना निजी सौन्दर्य होता है। प्रथम तो उन्हें उचित होना चाहिए। जब किसी पण्डितम्मन्यने एक ऊँची मीनारको देखकर इस प्रकार आलोचनाकी "यह गुरुका कैसा निरर्थक वाक्यांश है" तो उसने सचमुच विद्वत्ता या कवि होनेकी अपनी अयोग्यता प्रकट की।

कालिदासकी उपमाओंमें यह औचित्य निश्चय ही है, इसका विवरण कुछ उदाहरणों से चल जायगा। प्रियम्वदा अपनी सखी शकुन्तलाको योग्य पति पानेपर बधाई देते हुए कहती है :—

दिष्ट्या धूमाकुलितदृष्टेरपि यजमानस्य पावक एवाहुतिः पतिता।

वत्से! सुशिष्यपरिदत्ता विद्येवाशोचनीयासि संवृत्ता।

उपमाओंका औचित्य और सौन्दर्य इस बातमें समझा जाता है कि कविमें यह शक्ति हो कि वह धार्मिक जीवनसे उदाहरण लेकर लौकिक सम्बन्धको समझा दे।

दूसरी ओर विदूषकके हाथमें पड़कर प्रत्येक गम्भीर और पवित्र विचार असंस्कृत और हास्यास्पद हो जाते हैं। जब मातलि उसे खूब पीट देता है तो वह कहता है—

इष्टिपशुमारं मारितः।

दूसरे स्थलपर दुष्यन्तके प्रेमोन्मत्त हो जानेपर वह कहता है—

'लङ्घित एष भूयोऽपि शकुन्तला व्याधिना'।

पश्र्सनका हास्य-सिद्धान्त विदूषककी चरित्र-सृष्टिमें भली भाँति दिखाया गया है, क्योंकि आत्माके विषयमें बातचीत करते हुए वह सर्वदा शरीर और उसके असंस्कृत प्रेमकी ओर ही निर्देश करता है।

उपमाओंके अन्य गुण जैसे वैचित्र्य, वैविध्य आदिका विशेष रूपसे वर्णन करनेकी आवश्यकता नहीं है, क्योंकि वे ऊपर दी हुई उपमाओंके मूल स्रोतोंके विभागोंसे स्पष्ट हो गए हैं।

अंग्रेजीसाहित्यका विद्यार्थी मिल्टन अथवा होमरमें अधिकतासे मिलनेवाली लम्बी पूँछोंवाली उपमा न पाकर आश्चर्यमें पड़ जाता है। किसी एक विचारको जान-बूझकर पीट-पाटकर बढ़ाना, कृत्रिमताका ही सूचित करता है, चाहे वह कितनी ही चतुराईसे क्यों न किया जाय, क्योंकि मौलिक रचनाके लिये वह किसी प्रकार भी सहायक नहीं है। बनावट कभी मौलिक रचनाके समकक्ष हो भी नहीं हो सकती। कालिदासकी प्रायः सभी उपमाएँ सीधी सादी हैं और वे भारतीय मस्तिष्कपर अपना प्रभाव डालती हैं क्योंकि वे उस भारतीय सभ्यताका चित्रण करती हैं जिसका पालन-पोषण बनमें हुआ है न कि ग्रीक और रोमन सभ्यताकी भाँति नगरकी चहार-दीवारीके भीतर। अतः इन सभीमें वह स्वातन्त्र्यकी झलक दिखाई देती है जो प्रकृतिके शक्तिशाली प्रभावके दैनिक सम्पर्कसे ही सम्भव है।

# कालिदासकी छन्दोयोजना

[ श्री पण्डित रामगोविन्द शुक्ल, न्याय-व्याकरण-साहित्याचार्य ]

जैसे विभिन्न प्रकारके वर्णोंके उच्चारणके लिये विभिन्न प्रकारसे कण्ठतालुके अभिघातोंका भेद है और जैसे विभिन्न प्रकारके वर्ण पृथक् पृथक् रस, भाव तथा अलंकार आदिके व्यञ्जक हैं वैसे ही उन उन रसोंकी व्यञ्जनाके लिये भिन्न भिन्न छन्द भी हैं। जैसे शृङ्गार रसके व्यञ्जक वर्णोंके द्वारा ही शृङ्गार रसकी पुष्टि होती है वैसे ही छन्दोंके विषयमें यह विचार किया गया है कि किस छन्दमें रचा हुआ काव्य किस रसकी पुष्टिके लिए उपयुक्त होगा। इसका तात्पर्य यह है कि केवल शब्द-योजना ही काव्यमें रस-सिद्धिके लिये पर्याप्त नहीं है, उसके लिये छन्दोयोजना भी उतनी ही अपेक्षित है। महाकवि क्षेमेन्द्रने अपने सुवृत्त-तिलकमें कहा है कि—

काव्ये रसानुसारेण वर्णनानुगुणेन च।
कुर्वीत सर्ववृत्तानां विनियोगं विभागवित् ॥

[ काव्यमें रस तथा वर्णनीय वस्तुके अनुसार छन्दोयोजना ठीक समझकर छन्दोंका विनियोग करना चाहिए। ]

छन्दोयोजनाका परिज्ञान तो उन महाकवियोंके काव्योंसे ही सम्भव है जिनकी वाग्धारा अविरल प्रवाह-द्वारा साहित्य तथा साहित्यकारोंको तृप्त करती रही है। आचार्य मम्मट भट्टने कहा है कि काव्य-निर्माणकी स्वाभाविक शक्ति होने पर भी "काव्यज्ञशिक्षयाभ्यास"की आवश्यकता रहती ही है। अतएव नये कवि अपने पूर्ववर्ती बड़े-बड़े कवियोंके बनाए हुए मार्गपर ही चलना उचित समझते हैं और तदनुसार एक ऐसी परिपाटी बना लेते हैं जिससे पीछे आनेवाले कवि-बालक भटकते न फिरें प्रत्युत उसी मार्गपर सावधानीसे पैर रखते हुए बढ़े चले जायँ। इसीलिये महाकवि क्षेमेन्द्रने अपने सुवृत्ततिलक नामक ग्रन्थमें छन्दोयोजनाके विषयमें नियम लिखते हुए कहा है—

आरम्भे सर्गबन्धस्य कथाविस्तारसंग्रहे।
शमोपदेशवृत्तान्ते सन्तः शंसन्त्यनुष्टुभम् ॥
शृङ्गारालम्बनोदारनायिकारूपवर्णनम् ।
वसन्तादि तदङ्गं च सच्छायमुपजातिभिः ॥
रथोद्धता विभावेषु भव्या चन्द्रोदयादिषु।
षाड्गुण्यप्रगुणा नीतिर्वंशस्थेन विराजते ॥
वसन्ततिलकं भाति सङ्करे वीररौद्रयोः।
कुर्यात् सर्गस्य पर्यन्ते मालिनीं द्रुततालवत् ॥

उपपन्नपरिच्छेदकाले शिखरिणी मता।
औदार्यरुचिरौचित्य-विचारे हरिणी मता॥
साक्षेपक्रोधधिक्कारे परं पृथ्वी भरक्षमा।
प्रावृट्प्रवासव्यसने मन्दाक्रान्ता विराजते॥
शौर्यस्तवे नृपादीनां शार्दूलक्रीडितं मतम्।
सावेगपवनादीनां वर्णने स्रग्धरा मता॥
दोधकतोटकनर्कुटयुक्तं मुक्तकमेव विराजति सूक्तम्।
निर्विषयस्तु रसादिषु तेषां निर्नियमश्च सदा विनियोगः॥
शेषाणामप्यनुक्तानां वृत्तानां विषयं विना।
वैचित्र्यमात्रमात्राणां विनियोगो न दर्शितः॥
इत्येष वश्यवचसां सर्ववृत्त-प्रसङ्गिनाम्।
प्रोक्तो विभागः सद्वृत्तविनिवेशे विशेषतः॥

महाकवि क्षेमेन्द्रकी दृष्टिमें कालिदासकी छन्दोयोजना इस प्रकार की है—

सुवशा कालिदासस्य मन्दाक्रान्ता प्रवल्गति।
सदश्वदम ? स्येव काम्बोजतुरगाङ्गना॥
सुवर्णार्हंमयस्त्वेषु यथास्थान-निवेशिनाम्।
रत्नानामपि वृत्तानां भवत्यभ्यधिका रुचिः॥

महाकवि क्षेमेन्द्रका वृत्तसम्बन्धी प्रयत्न सर्वथा सराहनीय है फिर भी यह प्रयास छन्दोंकी रसानुकूल योजनाके सम्बन्धमें अधूरा ही कहा जायगा। जबतक छन्दोंके विषयमें पूर्णरूपेण यह सिद्धान्त न बन जाय कि किस छन्दका कहाँ प्रयोग करना उचित और कहाँ अनुचित है तबतक उसकी पूर्णता कैसे मान्य हो सकती है। फिर भी इनके द्वारा इस सम्बन्धमें प्रकाश अवश्य मिलता है। रीति-ग्रन्थकारोंने काव्यदोष गिनाते हुए हतवृत्तता नामक दोष भी लिखा है। उनका कहना है कि जो वृत्त रसके स्वभावसे विपरीत पड़ता हो उसका प्रयोग उस रसके लिये करना ही हतवृत्तत्व दोष है। यद्यपि इस विषयपर एक ऐसे पृथक् निबन्धकी आवश्यकता प्रतीत होती है जिसमें विभिन्न रसोंके अनुरूप विभिन्न छन्दोंकी योग्यता विस्तारसे समझाई जाय किन्तु इस समय हम केवल यही विचार करना चाहते हैं कि महाकवि कालिदासने अपने काव्योंमें किन रसों, भावों तथा वर्णनोंके लिये किन छन्दोंका प्रयोग किया है—

| छन्द | विषय-भाव या रस |
|---|---|
| १. उपजाति— | वंशवर्णन, तपस्या तथा नायक-नायिकाका सौन्दर्य। |
| २. अनुष्टुप्— | लम्बी कथाको संक्षिप्त करने तथा उपदेश देनेमें। |
| ३. वंशस्थ— | वीरताके प्रकरणमें, चाहे युद्ध हो या युद्धकी तैयारी हो रही हो। |
| ४ वैतालीय— | करुण रसमें। |
| ५. द्रुतविलम्बित— | समृद्धिके वर्णनमें। |

६. रथोद्धता— जिस कर्मका परिणाम खेदके रूपमें परिणत हो चाहे वह खेद, रति-जनित हो, दुष्कर्म-जनित हो या पश्चात्ताप-जनित हो। अत एव कामक्रीडा, धारखेद आदिका वर्णन इसी छन्दमें है।

७. मन्दाक्रान्ता—प्रवास, विपत्ति तथा वर्षाके वर्णनमें।

८. मालिनी— सफलताके साथ पूर्ण होनेवाले सर्गके अन्तमें।

९. प्रहर्षिणी— हर्षके साथ पूर्ण होनेवाले सर्गके अन्तमें। यदि मध्यमें भी कहीं इसका प्रयोग है तो वहाँ भी दुःखकी धारामें हर्ष या हर्षकी धारामें हर्षातिरेक ही वर्णित है।

१०. हरिणी— जब नायकका अभ्युत्थान हो या सौभाग्यका वर्णन हो।

११. वसंततिलका—कार्यकी सफलतापर। ऋतु-वर्णनमें भी पुरुषोंकी सफलता या ऋतुकी सफलता तभी सिद्ध हो सकी है जब उसका उपभोक्ता उन वस्तुओंका उपभोग कर रहा हो।

इसी प्रकार सफलताके लिये प्रस्थान या प्राप्तिमें अन्यर्थनाम पुष्पिताग्रा, निराशाके साथ निवृत्तिमें दोधक, कृतकृत्यतामें शालिनी, वृथा वीरता प्रदर्शनमें औपच्छन्दसिक, क्रीडाके वर्णनमें ( चाहे कामक्रीडा हो या अन्य क्रीडा हो ) रथोद्धता, संयोगसे स्वयंप्राप्त विपत्ति या सम्पत्तिमें स्वागता, घबराहटमें मत्तमयूर, अपत्नोंका परित्याग करनेमें नाराच तथा वीरता आदिके वर्णनमें शार्दूलविक्रीडितका प्रयोग किया गया है।

हमने यहाँ यह समझानेका प्रयत्न किया है कि किस प्रकारकी घटनाओं तथा किस प्रकारके विषयोंका वर्णन कविने किस छन्दमें किया है। हमारी दृष्टिसे महाकवि कालिदासने इस प्रकार छन्दोंके प्रयोग-द्वारा यह भी सिद्ध करनेका और समझानेका प्रयत्न किया है कि किन छन्दोंका प्रयोग किस रसमें करना चाहिए। जिस सर्गकी घटनाओंमें श्लोक-श्लोकपर भाव बदला है या घटना बदली है, ठीक उसीके अनुसार कविने छन्दोंमें भी गिन करके ही परिवर्तन किया है जिससे यह भी मानना अनुचित न होगा कि कविने अपने काव्यके द्वारा रसोंमें छन्दोयोजनाकी शिक्षा दी है।

छन्दोंका प्रयोग समझने और उनका प्रकरण जाननेके लिये छन्दोंकी तालिका आगे दी जाती [redacted] जिसके द्वारा पीछे लिखी हुई बातोंकी पुष्टि हो सकेगी—

## रघुवंश

| प्रथम सर्ग | छन्द | लक्षण |
|---|---|---|
| १ से ९४ तक | अनुष्टुप् | श्लोके षष्ठं गुरु ज्ञेयं सर्वत्र लघु पंचमम्। द्विचतुःपादयोर्ह्रस्वं सप्तमं दीर्घमन्ययोः। |
| ९५ वां | प्रहर्षिणी | म्नौ ज्रौ गस्त्रिदशयतिः प्रहर्षिणीयम्। |
| द्वितीय सर्ग | | |
| १ से ७४ तक | उपजाति | उपेन्द्रवज्रापदसंगतानि यदीन्द्रवज्राचरणानि च स्युः तदोपजातिः कथिता कवीन्द्रैर्मंदारभवन्तीह चतुर्दशास्याः। |
| ७५ वां | मालिनी | ननमयययुतेयं मालिनी भोगिलोकैः। |

| | | | |
|---|---|---|---|
| **तृतीय सर्ग** | | | |
| १ से ६९ तक | वंशस्थ | जतौ तु वंशस्थमुदीरितं जरौ । | |
| ७० वाँ | हरिणी | रसयुगहयैर्न्सौ म्रौस्लौ गो यदा हरिणी तदा । | |
| **चतुर्थ सर्ग** | | | |
| १ से ८६ तक | अनुष्टप् | | ( ऊपर देखो ) |
| ८७ से ८८ तक | प्रहर्षिणी | | ( ऊपर देखो ) |
| **पंचम सर्ग** | | | |
| १ से [illegible] तक | उपजाति | | ( ऊपर देखो ) |
| ६३ से ७३ तक | वसन्ततिलका | उक्ता वसन्ततिलका तभजा जगौ गः । | |
| ७४ से ७५ तक | मालिनी | | ( ऊपर देखो ) |
| ७६ वाँ | पुष्पिताग्रा | अयुजि नयुगरेफतो यकारो युजि च नजौ जरगाश्च पुष्पिताग्रा । | |
| **षष्ठ सर्ग** | | | |
| १ से ८४ तक | उपजाति | | ( ऊपर देखो ) |
| ८५ वाँ | मालिनी | | ( ऊपर देखो ) |
| ८६ वाँ | पुष्पिताग्रा | | ( ऊपर देखो ) |
| **सप्तम सर्ग** | | | |
| १ से ६९ तक | उपजाति | द्वितीय सर्गमें, | ( ऊपर देखो ) |
| ७० से ७१ तक | मालिनी | द्वितीय सर्गमें, | ( ऊपर देखो ) |
| **अष्टम सर्ग** | | | |
| १ से ६० तक | वैतालीय | विषमे यदि षट्कलाः समेऽष्टौ स्युस्ता इह नो निरन्तराः । न समात्र पराश्रिता कला वैतालीयेऽन्ते रलौ गुरः । | |
| ६१ वाँ | तोटक | इह तोटकमम्बुधिसैः प्रथितम् । | |
| ६२ वाँ | प्रहर्षिणी | प्रथम सर्गमें | ( ऊपर देखो ) |
| ६३ से ६४ तक | वसन्ततिलका | पंचम सर्गमें | ( ऊपर देखो ) |
| ६५ वाँ | मन्दाक्रान्ता | मन्दाक्रान्ता जलधिषडगैर्म्भौ नतौ ताद्गुरूचेत् | |
| **नवम सर्ग** | | | |
| १ से ५४ तक | द्रुतविलम्बित | द्रुतविलम्बितमाह नभौ भरौ । | |
| ५५ से ६३ तक | वसन्ततिलका | पंचम सर्गमें, | ( ऊपर देखो ) |
| ६४ से ६५ तक | शालिनी | शालिन्युक्ता म्तौ तगौ गोऽब्धिलोकैः । | |
| ६६ वाँ | औपच्छन्दसिक | पर्यन्ते यदि रेफयौ भवेतामौपच्छन्दसिकं तदुक्तमेतत् । | |
| ६७ वाँ | मालिनी | द्वितीय सर्गमें | ( ऊपर देखो ) |
| ६८ वाँ | रथोद्धता | रान्नराविह रथोद्धता लगौ । | |
| ६९ से ७० तक | पुष्पिताग्रा | पंचम सर्गमें | ( ऊपर देखो ) |
| ७१ से ७३ तक | स्वागता | स्वागतेति रनभाद्गुरुयुग्मम् | |
| ७४ वाँ | वैतालीय | अष्टम सर्गमें | ( ऊपर देखो ) |
| ७५ वाँ | मत्तमयूर | वेदैः रन्ध्रैर्म्तौ यसगा मत्तमयूरम् । | |
| ७६ से ८२ तक | वसन्ततिलका | पंचम सर्गमें | ( ऊपर देखो |

| | | | |
|---|---|---|---|
| **दशम सर्ग** | | | |
| १ से ८८ तक | अनुष्टुप् | प्रथम सर्गमें, | ( ऊपर देखो ) |
| ८९ वाँ | मालिनी | द्वितीय सर्गमें | ( ऊपर देखो ) |
| **एकादश सर्ग** | | | |
| १ से ९१ तक | रथोद्धता | नवम सर्गमें | ( ऊपर देखो ) |
| ९२ वाँ | वसन्ततिलका | पंचम सर्गमें | ( ऊपर देखो ) |
| ९३ वाँ | मालिनी | द्वितीय सर्गमें | ( ऊपर देखो ) |
| **द्वादशसर्ग** | | | |
| १ से १०१ तक | अनुष्टुप् | प्रथम सर्गमें | ( ऊपर देखो ) |
| १०२ वाँ | मालिनी | द्वितीय सर्गमें | ( ऊपर देखो ) |
| १०३ वाँ | वसन्ततिलका | पंचम सर्गमें, | ( ऊपर देखो ) |
| १०४ वाँ | नाराच | इह ननरचतुष्कसृष्टं तु नाराचमाचक्षते । | |
| **त्रयोदशसर्ग** | | | |
| १ से ६७ तक | उपजाति | द्वितीय सर्गमें, | ( ऊपर देखो ) |
| ६८ से ७८ तक | वसन्ततिलका | पंचम सर्गमें, | ( ऊपर देखो ) |
| ७९ वाँ | प्रहर्षिणी | प्रथम सर्गमें | ( ऊपर देखो ) |
| **चतुर्दश सर्ग** | | | |
| १ से ८६ तक | उपजाति | द्वितीय सर्गमें, | ( ऊपर देखो ) |
| ८७ वाँ | मन्दाक्रान्ता | अष्टम सर्गमें, | ( ऊपर देखो ) |
| **पंचदश सर्ग** | | | |
| १ से १०२ तक | अनुष्टुप् | प्रथम सर्गमें, | ( ऊपर देखो ) |
| १०३ वाँ | मन्दाक्रान्ता | अष्टम सर्गमें, | ( ऊपर देखो ) |
| **षोडश सर्ग** | | | |
| १ से ८२ तक | उपजाति | द्वितीय सर्गमें, | ( ऊपर देखो ) |
| ८६ वाँ | वसन्ततिलका | पंचम सर्गमें, | ( ऊपर देखो ) |
| ८७ से ८८ तक | मन्दाक्रान्ता | अष्टम सर्गमें, | ( ऊपर देखो ) |
| **सप्तदश सर्ग** | | | |
| १ से ८० तक | अनुष्टुप् | प्रथम सर्गमें, | ( ऊपर देखो ) |
| ८१ वाँ | मन्दाक्रान्ता | अष्टम सर्गमें, | ( ऊपर देखो ) |
| **अष्टादश** | | | |
| १ से २१ तक | उपजाति | द्वितीय सर्गमें, | ( ऊपर देखो ) |
| २२ से २३ तक | वसन्ततिलका | पंचम सर्गमें, | ( ऊपर देखो ) |
| **एकोनविंसति सर्ग** | | | |
| १ से ५५ तक | रथोद्धता | नवम सर्गमें, | ( ऊपर देखो ) |

| | | | |
|---|---|---|---|
| ५६ वाँ | वसन्ततिलका | पंचम सर्गमें, | ( ऊपर देखो ) |
| ५७ वाँ | मन्दाक्रान्ता | अष्टम सर्गमें, | ( ऊपर देखो ) |

---

## कुमारसम्भव

| प्रथम सर्गमें | छन्द | लक्षण | |
|---|---|---|---|
| १ से ५९ तक | उपजाति | द्वितीय सर्ग, | रघुवंश |
| ६० वाँ, | मालिनी | द्वितीय सर्ग | ,, |
| दूसरा सर्ग | | | |
| १ से ६३ तक | अनुष्टुप् | प्रथम सर्ग | ,, |
| ६४ वाँ | मालिनी | द्वितीय सर्ग | ,, |
| तीसरा सर्ग | | | |
| १ से ७४ तक | उपजाति | द्वितीय सर्ग | ,, |
| ७५ वाँ | वसन्ततिलका | पंचम सर्ग | ,, |
| ७६ वाँ | मालिनी | द्वितीय सर्ग | ,, |
| चौथा सर्ग | | | |
| १ से ४४ तक | वैतालीय | अष्टम सर्ग | ,, |
| ४५ वाँ | वसन्ततिलका | पंचम सर्ग | ,, |
| ४६ वाँ | पुष्पिताग्रा | पंचम सर्ग | ,, |
| पाँचवाँ सर्ग | | | |
| १ से ८४ तक | वंशस्थ | तृतीय सर्ग | ,, |
| ८५ से ८६ तक | वसन्ततिलका | पंचम सर्ग | ,, |
| छठा सर्ग | | | |
| १ से ९४ तक | अनुष्टुप् | प्रथम सर्ग | ,, |
| ९५ वाँ | पुष्पिताग्रा | पंचम सर्ग | ,, |
| सातवाँ सर्ग | | | |
| १ से ९३ तक | उपजाति | द्वितीय सर्ग | ,, |
| ९४ से ९५ तक | मालिनी | द्वितीय सर्ग | ,, |
| आठवाँ सर्ग | | | |
| १ से ९० तक | रथोद्धता | नवम सर्ग | ,, |
| ९१ वाँ | मालिनी | द्वितीय सर्ग | ,, |
| नवाँ सर्ग | | | |
| १ से ५१ तक | उपजाति | द्वितीय सर्ग | ,, |
| ५२ वाँ | पुष्पिताग्रा | पंचम सर्गमें | ,, |

| | | |
|---|---|---|
| **दसवाँ सर्ग** | | |
| १ से ८६ तक | अनुष्टुप् | प्रथम सर्ग, रघुवंश |
| ८७ वाँ | मन्दाक्रान्ता | अष्टम सर्ग ,, |
| **ग्यारहवाँ सर्ग** | | |
| १ से ९२ तक | उपजाति | द्वितीय सर्ग ,, |
| ९३ वाँ | हरिणी | तृतीय सर्ग ,, |
| **बारहवाँ सर्ग** | | |
| १ से ५१ तक | उपजाति | द्वितीय सर्ग ,, |
| ५२ | हरिणी | तृतीय सर्ग ,, |
| **तेरहवाँ सर्ग** | | |
| १ से ५० तक | उपजाति | तृतीय सर्ग ,, |
| ५१ वाँ | मालिनी | द्वितीय सर्ग ,, |
| **चौदहवाँ सर्ग** | | |
| १ से ४९ तक | वंशस्थ | तृतीय सर्ग ,, |
| ५० वाँ | मालिनी | द्वितीय सर्ग ,, |
| **पन्द्रहवाँ सर्ग** | | |
| १ से ५२ तक | वंशस्थ | तृतीय सर्ग ,, |
| ५३ वाँ | शार्दूलविक्रीडित | सूर्याश्वैर्मसजस्तताः सगुरवः शार्दूलविक्रीडितम् । |
| **सोलहवाँ सर्ग** | | |
| १ से ४९ तक | अनुष्टुप् | प्रथम सर्ग रघुवंश |
| ५० वाँ | हरिणी | तृतीय सर्ग ,, |
| **सत्रहवाँ सर्ग** | | |
| १ से ५३ तक | वसन्ततिलका | पंचम सर्ग ,, |
| ५४ वाँ | पुष्पिताग्रा | पंचम सर्ग ,, |
| ५५ वाँ | मालिनी | द्वितीय सर्ग ,, |

---

## मेघदूत

| | | |
|---|---|---|
| पूर्वमेघ, उत्तरमेघ | मन्दाक्रान्ता | अष्टम सर्ग रघुवंश |

## ऋतुसंहार काव्य

| | |
|---|---|
| **प्रथम सर्ग** | |
| १ से २१ तक | उपजाति — सभी छन्दोंके लक्षण ऊपर आ चुके हैं। |
| २२ से २८ तक | मालिनी |
| **दूसरा सर्ग** | |
| १ से २० तक | उपजाति |
| २१ से २२ तक | वसन्ततिलका |
| २३ से २९ तक | मालिनी |
| **तीसरा सर्ग** | |
| १ से २२ तक | वसन्ततिलका |
| २३ से २८ तक | मालिनी |
| **चौथा सर्ग** | |
| १ से १३ तक | उपजाति |
| १४ से १८ तक | वसन्ततिलका |
| १९ वाँ | मालिनी |
| **पाँचवाँ सर्ग** | |
| १ से १० तक | उपजाति |
| ११ से १६ तक | मालिनी |
| **छठा सर्ग** | |
| १ से १० तक | उपजाति |
| ११ वाँ | वसन्ततिलका |
| १२ से १८ तक | उपजाति |
| १९ से २८ तक | वसन्ततिलका |
| २९ से ३७ तक | मालिनी |
| ३८ वाँ | शार्दूलविक्रीडित |

इस प्रकार अध्ययन करनेसे प्रतीत होता है कि महाकविने वस्तु, भाव तथा उसके प्रभावको स्थिर तथा पुष्ट रखनेके लिये योग्य छन्दोंका प्रयोग करके अपनी छन्दोयोजना शक्तिका भी अत्यन्त भव्य परिचय दिया है।

# अभिधान-कोष

*[ पण्डित सीताराम चतुर्वेदी ]*

## अ

**अंशुमान**—सूर्यवंशी राजा सगरका पौत्र और असमजसका पुत्र। (देखो सगर)

**अक्षत**—समूचे चावलके दाने जो देवपूजाके काममें आते हैं।

**अगस्त्य**—१. ऋषि जिनका जन्म घड़ेसे हुआ था, जिन्होंने समुद्र सोख लिया था और जिनके कहनेसे विन्ध्यपर्वत लेट गया था। 'अगं विन्ध्याचलं स्थापति इति अगस्त्यः।' ऋग्वेदके अनुसार यज्ञस्थलमें उर्वशीको देखकर मित्र और वरुणका वीर्य स्खलित होकर यज्ञके कुम्भमें आ गिरा, उसीसे वशिष्ठ और अगस्त्यकी उत्पत्ति हुई। लोपामुद्रासे अगस्त्यका विवाह हुआ। अगस्त्यका आश्रम गोदावरीके उत्तर तटपर दण्डकारण्यमें वर्तमान बरारकी पूर्वोत्तर सीमापर था। देवताओंके अनुरोधसे इन्होंने समुद्र सोख डाला, इल्वल और वातापि असुरोंको नष्ट कर डाला। जब विन्ध्याचलने सूर्यका पथ रोक लिया था, उस समय इन्होंने उसे नीचे लिटा दिया था।

२–तारा जो दक्षिण दिशामें सौर भाद्रपद मासके सत्रहवें दिन उदय होता है। यह तारा जब उदित हो जाता है तब वर्षा समाप्त हो जाती है।

३–वृक्ष, जिसमें द्वितीयाके चन्द्रमाके आकारके फूल लगते हैं।

**अगुरु**—सुगन्धित काष्ठ। इसके धुएँसे महिलाएँ अपने केश सुगन्धित करती थीं। अगर चन्दन। यह देखनेमें काला पर पत्थरपर घिसनेसे सुंदर पीले रंगका हो जाता है। इसका पेड़ बहुत बड़ा होता है और सिलहटके पहाड़ी जंगलमें उगता है। पुराने वृक्षसे गुग्गुल जैसी एक प्रकार-की गोंद निकलती है जिसे पीसकर आगपर डालनेसे मीठी सुगंध निकलती है।

**अग्नि**—आग्नेय-कोण (दक्षिण-पूर्व दिशा) के अधिष्ठाता देवता।

दावाग्नि—लकड़ीकी आग; (जठराग्नि-पेटकी-आग जो भोजन पचाती है; बाड़वाग्नि-समुद्रकी अग्नि।)

**अग्निहोत्र**—यज्ञ विशेष। एक मासमें इस यज्ञका उद्यापन किया जाता है। फिर यावज्जीवन भी इसका अनुष्ठान हो सकता है। यावज्जीवन यह यज्ञ करनेसे प्रातः और सन्ध्याको होम करना पड़ता है।

**अङ्क**—किसी नाटकका एक कार्य जितने अंशमें पूर्ण होता है उसे अंक कहते हैं।

**अंक्य**—वे बाजे जो गोदमें रखकर बजाए जाते हैं। जैसे—मृदंग, बायाँ तबला, ढोलक, पखावज।

**अंगराग**—वे सब सुगन्धित पदार्थ—चन्दन, कपूर, अगर, पराग, आलता आदि जिन्हें लेप करनेसे शरीरमें सुगन्ध और शोभा आती है।

**अंगिरा या अंगिरस् ऋषि**—ब्रह्माके द्वितीय पुत्र। इनकी पत्नी शुभा और पुत्र बृहस्पति हुए। एक बार महर्षि अंगिराने इतना कठोर तप किया उनकी ज्योतिसे संसार भर गया। उन्हीं दिनों अग्निदेव [redacted] तपस्या कर रहे थे। जब अंगिराके तेजसे अग्निको अपना तेज मन्द जान पड़ने लगा तब उन्होंने सोचा कि ब्रह्माने दूसरी अग्निका निर्माण किया है। तब अंगिराने अग्निसे कहा कि आप अपना अधिकार ले लीजिए, मैं आपका पुत्र बनूँगा। तभीसे बृहस्पतिके नामसे वे अग्निके [redacted] बने।

देखो अत्रि भी

**अजगर**—अज छागं गिरति गिलति। जो साँप बकरेको भी निगल जाय। यह पहाड़ी

साँप एशिया और अफ्रीकामें होता है। इसे अंग्रेजी में पाइथन और अमेरिका में बोआ कंस्टिक्टर कहते हैं। यह बकरे, भेड़े, हरिण, भैंसे और चीतेतकको निगल जाता है या लिपटकर उन्हें जकड़कर मार डालता है।

अञ्जना—ये सुमेरु पर्वतके पासवाले प्रदेशके वानरराज केशरी नामके वानरकी पत्नी थीं। इनके गर्भसे पवनके सम्बन्धसे हनूमानजीका जन्म हुआ। ये बड़ी धीर, वीर नारी थीं। जब लंका विजयके पश्चात् हनूमानजी इनसे मिलने गए तब इन्होंने हनूमानजीको डाँटते हुए कहा कि तू रावण जैसे अत्यन्त साधारण व्यक्तिसे युद्ध करने क्यों गया तुझे तो चाहिए था कि अपने दन्तों नखोंसे रावणके दसों सिर नोच डाला, अशोकवनके साथ सीताको लाकर रामके पास पहुँचा देता और अपना शरीर फैलाकर समुद्रपर पुल बना देता।

अञ्जलि—दोनों हाथोंकी हथेलियों और उँगलियोंको मिलाकर उसे इस प्रकार बना लेना कि उसमें पानी या कोई वस्तु भरी जा सके।

अट्टहास—अट्टेन अतिशयेन हासः। ठठाकर या ठहाका मारकर हँसना।

अणिमा—यह एक ऐश्वर्य सिद्धि है जिसके सध जानेपर मनुष्य अत्यन्त सूक्ष्म रूप बना सकता है, ऐसी आठ सिद्धियाँ हैं—

अणिमा लघिमा प्राप्तिः प्राकाम्यं महिमा तथा।
ईशित्वञ्च वशित्वञ्च तथा कामावसायिता॥

अणिमा, लघिमा, प्राप्ति, प्राकाम्य, महिमा, ईशित्व, वशित्व तथा कामावसायिता ( गरिमा )

अतिबला—बला और अतिबला नाम की दो विद्याएँ विश्वामित्रजीने रामलक्ष्मणको उस समय सिखाई थीं जब वे विश्वामित्रजीके साथ उनके यज्ञकी रक्षाके लिये गए थे। इन विद्याओंके प्रभाव अर्थात् थकावट, भूख, प्यास, गर्मी कुछ नहीं सताता, कोई कुछ हानि नहीं कर सकता, अपार सौन्दर्य मिलता है, सौभाग्य, उदारता ज्ञान, विज्ञान सब मिल जाता है। मार्गमें इनका पाठ करनेसे कोई भय नहीं होता। ये तेजस्विनी विद्याएँ पितामह ब्रह्माकी कन्याएँ हैं।

अतिमुक्त (लता)—तिनसुनेका पेड़, माधवी लता, मोगरा।

अत्रि—सप्तर्षियोंमेंसे एक ऋषि जो ब्रह्माके चक्षुसे उत्पन्न हुए थे। कर्दम ऋषिकी पुत्री अनसूयाजी इनकी पत्नी हैं। दत्तात्रेय, दुर्वासा और चन्द्र इनके पुत्र हैं। मनुसे उत्पन्न दस प्रजापतियोंमेंसे ये एक थे—

मरीचिमत्र्यङ्गिरसौ पुलस्त्यं पुलहं क्रतुम्।
प्रचेतसं वसिष्ठञ्च भृगुं नारदमेव च॥

[ मनु० १।३५ ]

जिन सप्तर्षियोंमें इनकी गिनती होती है वे हैं—

मरीचिरत्र्यङ्गिरसौ पुलस्त्यः पुलहः क्रतुः।
ब्रह्मणो मानसाः पुत्रा वसिष्ठश्चेति सप्त ते॥

अदिति—ये दक्षकी पुत्री थीं और कश्यप की पत्नी थीं। ये देवमाता और दाक्षायणी कहलाती हैं।

अन्तःपुर—रनिवास। राजभवनमें रानियों के निवास और विहारका स्थान।

अन्तपाल (दुर्ग)—राज्यकी सीमापर बना हुआ वह दुर्ग जिसमें राज्यका बाहरके शत्रुओंके आक्रमणसे रक्षा की जा सके। अन्तं सीमानं पालयति इति अन्तपालः।

अन्तर्धान—अपने भीतर छिप जाना। अदृश्य हो जाना।

अनसूया—अत्रि मुनिकी पत्नी तथा कर्दम ऋषिकी पुत्री। ( देखो अत्रि )

अनुराग—( स्वर ) जब कोई स्वर बन्द होकर न बोला जाय तब उसे अनुराग कहते हैं। अं धनुराणः [illegible] ठ। शिक्षाशास्त्रमें लिखा है—

[illegible] स्वरितम [illegible]।
[illegible]

अर्थात् उदात्त, अनुदात्त और स्वरित ये तीन स्वर होते हैं जो इनके उच्चारणमें लगनेवाले समयके अनुसार दीर्घ, ह्रस्व और प्लुत कहलाते हैं। इसके अनुसार अ, इ, उ, अनुदात्त हैं, आ ई ऊ उदात्त, हैं तथा आ ३, ई ३, ऊ ३ स्वरित हैं।

**अंधक**—दितिके गर्भसे और कश्यपके औरस ( वीर्य ) से इस दैत्यका जन्म हुआ था। इसके अत्याचारसे ऊबकर महादेवजीने इसे मार डाला था।

**अपराजिता (विद्या)**—वह विद्या जिसके सीख लेनेपर कभी हार न हो।

**अप्सरातीर्थ**—या अप्सरस्तीर्थ—१. वह तीर्थ या स्थान जहाँ अप्सराएँ रहती हों। २. आकाश-गंगाका वह घाट जहाँ अप्सराएँ स्नान करती हैं। ३. अप्सराके समान रूपवाली।

**अभिनय**—अभिनयति हृद्गतभावान्प्रकाशयति। नाटकमें निर्दिष्ट पात्रोंके अनुसार वेश भूषा धारण करके उसमें निर्दिष्ट वाक्याचार और क्रियाओंका अनुकरण करके दिखाना अभिनय कहलाता है— अभिनय चार प्रकारका होता है आंगिक, वाचिक, सात्विक, आहार्य, नेत्र, सिर, हाथ पैर चलाकर अभिनय करना आंगिक होता है। वाणी-के उतार-चढ़ावसे बोलनेका अभिनय वाचिक होता है। आँसू, कम्प, पसीना निकलने आदि का अनुकरण सात्विक कहलाता है। नाटकीय पात्रोंके अनुसार वेशभूषा धारण करना आहार्य कहलाता है।

**अभिसारिका**—अभिसरति,अभिसारयति वा संकेतस्थानम्। किसी निश्चित स्थानपर मिलनेका संकेत करके अपने प्रेमीके पास जानेवाली नायिकाको अभिसारिका कहते हैं।

अभिसारयति कान्तं या मन्मथेस्य वशंवदा।
स्वयंवाऽभिसरत्येषा धीरैरुक्ताभिसारिका॥
( साहित्यदर्पण )

जो स्त्री काम पीड़ित होकर अपने प्रियको संदेश या संकेत स्थल को भेज दे या स्वयं वहाँ जाय उसे अभिसारिका कहते हैं—ये तीन प्रकार की होती है। १ दिवाभिसारिका जो दिनमें प्रिय-से मिलने जाय, शुक्लाभिसारिका ( ज्योत्स्नाभि सारिका ) जो श्वेत वस्त्र पहनकर चाँदनी रातमें मिलने जाय और कृष्णाभिसारिका ( अंधकाराभि-सारिका ) जो अंधेरी रातमें काले कपड़े पहनकर मिलने जाय।

**अमरावती**—अमरा, देवा विद्यन्ते यस्यां सा, इन्द्रपुरी, विश्वकर्माने सुमेरु पर्वतपर इसका निर्माण किया, यहाँ किसीको बुढ़ापा मृत्यु, शोक और ताप दुःख भी नहीं सताता। यहीं सुरभि गाय, ऐरावत हाथी, उच्चैश्रवा घोड़ा, अप्सराएँ और नन्दनवनके पाँच वृक्ष हैं—मंदार, पारिजात, संतान, कल्पवृक्ष और हरिचन्दन। [illegible] पुराके भीतरसे अलकनन्दा बहती है, इन्द्र यहाँके स्वामी हैं विद्वानोंका अनुमान है कि तुर्किस्तानमें योग्रारके पास इन्द्रावप नामक स्थान ही अमरावती और वर्तमान ओक्सस् ही अलक-नन्दा थी।

**अमात्य परिषद्**—राजाओंकी सहायताके लिये एक मन्त्रिमंडल रहता था जो विभिन्न विषयोंपर राजाकी सहायता करता था।

**अमृत**—पृथुराजके भयसे पृथिवीने गोरूप धारण किया था। देवोंने इन्द्रको वत्स बनाकर सुवर्णपात्रमें गोरूप पृथिवीको दूहा। उसके स्तनसे अमृत निकला था, पीछे दुर्वासाके शापसे वही अमृत समुद्रमें जा गिरा। तब शेष नागको रस्सी, मंदराचलको रई बनाकर क्षीरसागरको मथा, जिससे फिर अमृतका कलश निकला।

**अमृतकिरण**—चन्द्रमा, जिसकी किरणोंमें अमृत रहता है।

**अंबिका**—दुर्गा या पार्वतीका एक रूप।

**अयोध्या**—सूर्यवंशी राजाओंकी राजधानी। यहाँके राजाओंको युद्धमें कोई परास्त नहीं कर सकता था इसीसे इसका नाम अयोध्या पड़ा।

यह सरयू नदीके तटपर स्थित कोशलकी राजधानी थी। यह उस समयकी सात मुख्य पुरियोंमें थी।—

अयोध्या मथुरा माया काशी काञ्ची अवन्तिका।

पुरी द्वारावती चैव सप्तैता पुण्य स्मृताः।

अरणि—वह लकड़ी जिसे रगड़नेसे आग निकले। यज्ञमें एक लकड़ीपर बरमेके समान दूसरी लकड़ी रगड़ी जाती थी उससे अग्नि उत्पन्न होती थी। इसके दो भाग होते हैं,—अधरारणि और उत्तरारणि और यह शमीमें उगनेवाले पीपलसे तैयार होती है। उत्तरारणिको अर्थात् ऊपरवाली लकड़ीको अधरारणि अर्थात् नीचेवाली अरणिके छेदमें डालकर मथानीके समान रस्सीसे चलानेपर छेदके नीचे रखा हुआ कुश जल उठता है और यही अरणि-मंथनसे निकली हुई अग्नि यज्ञमें काम आती है।

अरुण—१-सूर्यका सारथि २-सूर्य ३-प्रात कालकी लालिमा।

अरुन्धती—वशिष्ठजीकी पत्नी तथा कर्दम ऋषिकी कन्या। २-आकाशमें सप्तर्षियोंके वशिष्ठ तारेके पास एक छोटासा तारा, जो ऐसे लोगोंको नहीं दिखाई देता जिनकी आयु समाप्त होनेवाली हो—

दीपनिर्वाण गन्धञ्च सुहृद्वाक्यमरुन्धतीम्।

न जिघ्रन्ति न शृण्वन्ति न पश्यन्ति गतायुषः—

जिनकी आयु पूरी हो चुकती है वे न तो बुझाए हुए दीपककी गन्ध सूँघ पाते हैं, न मित्रोंकी बात सुन पाते हैं और न अरुन्धतीको देख पाते हैं। जिह्वा का नाम भी अरुन्धती है इसलिए मृत्यु समीप आनेपर जिह्वाका अग्रभाग नहीं दिखाई देता।

अर्गला—द्वारके किवाड़ बन्द करके उसके पीछे लकड़ीका जो मूसल द्वारके दोनों ओरवाले छेदोंमें आर पार डाल दिया जाता है जिससे सांकल खुलनेपर भी धक्का देनेसे द्वार न खुले।

अर्घ्य—अपने घर आए, हुए अतिथि या देवताको हाथ धोनेके लिये जो जल देते हैं उसे अर्घ्य कहते हैं।

२-पूजनके लिये जल, दूध, कुशाकी फुनगी, दही, सरसों, चावल और जव।

३-कहीं२ दूब और चावल आदि पूजाकी सामग्री।

अर्जुन (वृक्ष)—इसका पेड़ अमरूदके पेड़ जैसा होता है और इसकी पत्ती और छाल भी अमरूद जैसी होती है। इसके छोटे और श्वेत फूलोंमें बड़ी तीखी और मीठी गंध होती है। इसका पेड़ अमरूदके पेड़से बहुत बड़ा अवध, बंगाल, मध्यभारत और दक्षिणमें बहुत होता है। इसे ककुभ और करवीरक भी कहते हैं। इसकी छाल लाल रंगकी बलवर्धक होती है। चमड़ेको चिकना करने एवं कपड़े रँगनेके काम आती है। यह हृदय रोगकी औषधि है। इसके काढ़ेसे धो देनेपर घाव सूख जाता है और हड्डी टूटनेपर इसका चूर्ण फाँकनेपर पीड़ा कम हो जाती है और हड्डी जुड़ जाती है।

अर्थ (पुरुषार्थ)—धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष नामक चार पुरुषार्थोंमेंसे एक। धन, सम्पत्ति। अर्थ तीन प्रकारका होता है-शुक्ल, शबल और कृष्ण। अपने अपने वर्णके अनुसार कार्यके द्वारा उपार्जित धनको शुक्ल, अपनेसे नीच वर्णकी वृत्ति द्वारा कमाया हुआ शबल और जुआ, चोरी, ठगी, परपीड़न आदिसे उपार्जित किया हुआ कृष्ण कहलाता है।

अर्धचन्द्र (बाण)—एक प्रकारका बाण, जिसका फल आधे चन्द्रमाके आकारका होता है।

अलकापुरी—हिमालयपर बसी हुई कुबेरकी नगरी जिसमें शिवजी भी रहते हैं। इसका वर्णन उत्तर मेघदूतमें देखिए।

अवन्ति (देश)—मालव देश और उसकी राजधानी उज्जयिनी। विशाला, अवन्ति और उज्जयिनी तीनों इसके नाम हैं। अवन्ति नगरी शिप्राके तटपर मालवामें बसी हुई है यहीं महा-

काल महादेवजीका प्रसिद्ध मन्दिर है। ईसासे एक शताब्दि पूर्व महाराज विक्रमादित्य यहाँके राजा थे। यहीं सान्दीपनि आचार्य भी रहते थे जिनके यहाँ बलराम और श्रीकृष्ण अस्त्र विद्या सीखने गए थे। शिप्रा नदीका भी दूसरा नाम अवन्ती है।

**अशोक** ( वृक्ष )—एक प्रकारका वृक्ष जिसका फूल लाल और पीला होता है। इन्हींके अनुसार दो प्रकारके अशोक होते हैं—रक्ताशोक और पीताशोक। चैत्र शुक्ल अष्टमीको अशोककी आठ कलियाँ खा लेनेसे शोक नहीं रहता। खाते समय यह श्लोक पढ़े—

त्वामशोक हराभीष्ट, मधुमाससमुद्भव।
पिबामि शोकसन्तप्तो मामशोकं सदा कुरु॥

कहा जाता है कि स्त्रियोंकी लात पड़नेसे अशोक फूल उठता है—पादाघाताद्शोकः। इसे वकुल, वंजुल, चित्र भी कहते हैं। यह लीची या नागकेशरके पेड़ जैसा होता है और वसन्तमें फूलता है। इसके पत्ते लहरियादार होते हैं जो उत्सवोंमें सजानेके काम आते हैं। इसके फूल गुच्छेदार हलके गुलाबी रंगके होते हैं। इसकी छाल ठण्डी और कड़वी होती है जिससे प्यास, जलन, पेटके कीड़े, सूजाक और विष दूर होता है। स्त्रियोंके रक्तरोगमें इसकी छालका काढ़ा दिया जाता है।

**अश्वमेध**—जो लोग स्वर्गका राज्य चाहते हैं वे ही अश्वमेध यज्ञ करते हैं। इसमें नियम यह है कि एक घोड़ा छोड़ दिया जाता है और वह जब चारों ओरसे घूमकर आता है तब उसकी बलि दी जाती है। इस यज्ञका बड़ा माहात्म्य समझा जाता है। इस यज्ञके घोड़े श्यामकर्ण अर्थात् काले कानवाले होते हैं।

**अश्विनी**—( दक्षकन्या, चन्द्रपत्नी )—२७ नक्षत्रोंमें पहला नक्षत्र। यह चन्द्रकी पत्नी मानी जाती है। दक्षकी ६० कन्याओंमें दो अंगिराको, दो कृशाश्वको, १० धर्मको और २७ चन्द्रको ब्याही गईं। अश्विनी, भरणी, कृत्तिका, रोहिणी, मृगशिरा, आर्द्रा, पुनर्वसु, पुष्य, अश्लेषा, मघा, पूर्वा फाल्गुनी, उत्तरा फाल्गुनी, हस्त, चित्रा, स्वाती, विशाखा, अनुराधा, ज्येष्ठा, मूल, पूर्वाषाढ़, उत्तराषाढ़, श्रवण, धनिष्ठा, शतभिष, पूर्वाभाद्रपद, उत्तरा भाद्रपद और रेवती, ये चन्द्रकी २७ पत्नियाँ मानी गई हैं।

**अश्विनीकुमार**—सूर्यके जुड़वाँ पुत्र, जो सूर्यके औरस और विश्वकर्माकी पुत्री संज्ञासे उत्पन्न हुए हैं। ये देवताओंके वैद्य हैं और इनका यौवन और सौन्दर्य शाश्वत है। संज्ञाका दूसरा नाम अश्विनी भी है अतः ये अश्विनीकुमार कहलाते हैं।

**अष्टमूर्त्ति**—शिव। जिनकी आठ मूर्तियाँ ये हैं—जल, अग्नि, होता सूर्य, चंद्र, आकाश, पृथिवी और वायु।

**अस्ताचल**—पश्चिम दिशामें कल्पित पर्वत जहाँ सन्ध्याके समय सूर्य अस्त होता माना जाता है।

**अस्त्र**—१—फेंककर मारे जानेवाले हथियार, बाण, बर्छी, चक्र आदि। २—धनुष, करवाल तथा अन्य हथियार।

**असिधार**—( या असिधारा व्रत ) जिसमें सुन्दर युवा अपनी युवती पत्नीके साथ पतिभावसे रहते हुए भी कामभावसे सङ्ग न करे। इस व्रतके टूटनेपर नरकमें असिधारा अर्थात् तलवार की धारकी चोट लगती है। जैसे कोई तलवारकी धारपर चलकर बिना चोट खाए नहीं रह सकता, वैसे ही इस व्रतमें भी अडिग रहना बड़ा कठिन है। इसी लिये किसी कठिन कामके प्रयत्नको असिधारा व्रत कहते हैं।

**अहल्या**—गौतम ऋषिकी पत्नी अहल्याके नाम जपनेसे महापाप नष्ट हो जाते हैं:—

अहल्या द्रौपदी कुन्ती तारा मन्दोदरी तथा।
पञ्चकन्या स्मरेन्नित्य महापातकनाशनम्।

ये वृद्धाश्वकी कन्या थीं, इन्द्रने छलसे गौतम

का रूप धारण करके अहल्याका पातिव्रत्य धर्म नष्ट किया, इसपर गौतमने इन्द्रको शाप दिया कि तुम्हारे शरीर भरमें योनि हो जाय और अहल्या को शाप देकर पत्थर बना दिया। त्रेतामें राम-के चरणस्पर्शसे अहल्या का शाप छूटा।

**आकाशगंगा**—१. आकाशमें रहनेवाली गंगा। आकाश नदी भी इसी अर्थमें प्रयुक्त होता है २. नक्षत्र मंडल विशेष—यह आकाशमें उत्तर-दक्षिण विस्तृत है। ग्रामीण लोग इसे आकाश जनेऊ या हाथी की सूँड कहते हैं।

**आदित्य**—प्राक् पूर्वात् दाते दीप्यते वा। आदित्य १२ हैं—विवस्वान, अर्यमा, पूषा, त्वष्टा, सविता, भग, धाता, विधाता, वरुण, मित्र, शक्र, एवं उरुक्रम,

**आन्वीक्षिकी**—दण्डनीति तर्कविद्याऽर्थशास्त्रयोः ॥

१—गौतम प्रणीत आत्म विद्या, अक्षपादने पाँच अध्यायमें इसे पूरा किया है। प्रथममें प्रमाण, प्रमेय, संशय, प्रयोजन, दृष्टान्त अवयव, तर्क, निर्णय, वाद, जल्प, वितण्डा हेत्वाभास, छल, जाति, और निग्रह। इन सबके तत्त्वज्ञानसे मोक्ष मिलता है।

**आम्रकूट**—एक पहाड़। अमर कण्टक पर्वत। बुंदेल खण्डीय रीवां राज्यमें पड़ता है। शोण और नर्मदा नदी इसीसे निकली है। यहीं नर्मदा नदी के चारों ओर मंदिर बने है। यह विन्ध्याचलके सातपुरा पर्वतका एक भाग है। यह हिन्दुओं-का पवित्र तीर्थ है और प्रतिवर्ष मेला लगता है।

**आलिङ्ग्य ( वाद्य )**—जो हाथमें लिपटाकर शरीरसे चिपटाकर बजाया जाता है। मृदंग, ढोल, मद्दुवरी और मसक जो बड़े ढाक बाजेके साथ बजाया जाता है।

**आश्रम**—१ मुनियों का स्थान, २—मठ ३—तपोवन, मुक्त व्यक्ति (परमेश्वरमें लीन रहने तथा श्रम न रहनेसे मुक्त व्यक्तिको भी आश्रम कहते हैं।

२—ब्रह्मचारी प्रभृतिका शास्त्रोक्त चार धर्म विशेष, ॥

**आसन (वृक्ष) या असन या अशन**—पीतशालवृक्ष। इसे मराठोंमें आसन, हिन्दीमें सज और उड़ियामें पियाशाल कहते हैं। इसका पेड़ बहुत बड़ा होता है। इसकी ऊपरी लकड़ी भूरी, काले दागवाली, अत्यन्त कठोर और पक्की होती है। आसनकी पक्की लकड़ीमें पालिश अच्छी लगती है। इसके भीतरकी लकड़ीमें लाल दूध होता है। नेपालीमें इसे पीपी काठ कहते हैं। इसकी लकड़ी धुंधले रंग की, उजली और कोमल होती है। एक प्रकारका और भी आसन वृक्ष होता है जिसे पञ्जाबमें पाथर कहते हैं। इसकी भी लकड़ी धूँधले रंग की होती है। भीग जाने या कच्ची रहनेपर इसमें नीला दाग पड़ जाता है। पञ्जाब, दक्षिण और आसाममें भी आसन नामका एक लकड़ी होती है, जो ऊपर श्वेत और लाल होती है तथा भीतरसे भूरी, काली कठोर और लहरदार रेखावाली होती है। शिमला पहाड़पर भी धैलून नामका आसनका पेड़ होता है जिसे पंजाबी-में सफेदा या आसन कहते हैं।

**आसव**—एक प्रकारका मद्य, चीनी या गुड़की तारी शराब। आयुर्वेदीय दवा।

**आहवनीय**—आहूयते। हवनाय हविरत्र। यज्ञका अग्नि विशेष।

यह गार्हपत्य अग्निसे लेकर और होमादिके लिए प्रस्तुत किया जाता है।

**आहुति**—मन्त्र-द्वारा स्वाहा कहकर देवताके उद्देश्यसे घृतादिका अग्निमें निक्षेप करना आहुति कहा जाता है।

**इक्ष्वाकु**—वैवस्वत मनुके पुत्र। जो सर्व प्रथम अयोध्याके राजा थे। इनके एक सौ पुत्र थे उनमें सबसे बड़े विकुक्षि थे। मर्यादा पुरुषोत्तम श्रीराम चन्द्रजी इन्हींके वंशज थे।

**इन्द्र**—१—शक्र। देवराज, वेदोक्त प्राचीन देवता। इन्द्र निष्टिग्रीके पुत्र हैं। इनकी माताने इन्हें हजारों वर्ष गर्भमें रोक रक्खा था उसके बाद

इन्द्रने स्वयं वीर्यपूर्ण होकर जन्म ग्रहण किया। इनकी माताका नाम पुञ्जिकस्थला था। जन्मके समय इनकी माता प्रमत्त हो गई थी। इन्द्रने अपने पिताके दोनों पैर, पकड़कर उन्हें मार डाला। २–स्वर्गके राजा।

**इन्द्रधनुष**—इन्द्रके सतरश्मिके बने धनुः धनुष। इसे इन्द्रायुध भी कहते हैं। वर्षा कालमें सूर्यकी विपरीत दिशामें दिखाई पड़ता है।

**इन्द्रनीलमणि**—एक मणि जिसे दूधमें डालनेपर दूधका रंग काला पड़ जाता है। यह शनिग्रहको प्रिय है। इससे शनिदोष शान्त हो जाते हैं। इसका रंग काले मेघ जैसा होता है। मध्यम रत्न है।

**इन्द्रलोक**—इसे अमरावती कहते हैं। स्वर्ग भी इसका नाम है।

**इमली**—यह दक्षिण भारत तथा अफ्रीकामें अपने आप उत्पन्न होती है। इसका वृक्ष बड़ा होता है। इसके फल खट्टे होते हैं। यह भारतमें प्रायः सर्वत्र पाई जाती है।

**उच्चैःश्रवा**—समुद्र मथनसे उत्पन्न हुआ। श्वेत रंगका सात मुँहवाला घोड़ा, जिसके कान सदा खड़े रहते हैं,जो अत्यन्त गंभीर स्वरमें हिनहिनाता है। यह घोड़ा इन्द्रको दे दिया गया था।

**उज्जयिनी**—मध्यभारतमें मालवाकी पुरानी राजधानी शिप्रा नदीके दक्षिणी तटपर बसी हुई थी। आजकल उज्जैन कहते हैं प्राचीन नाम अवन्ती है। इसे विशाला और पुष्प-करंडिनी (फूलोंकी डलिया) कहते हैं। उज्जयिनी हिन्दू तीर्थ भी है। स्कन्द पुराणके अवन्ति खण्डमें उज्जयिनीका विस्तृत विवरण मिलता है। यहाँ महाकालका ज्योतिर्लिंग भी है जिसे अवन्त वन्तेश्वर भी कहते हैं। इस लिंगके कारण उज्जयिनीको पीठस्थान भी कहते हैं।

**उत्तराफाल्गुनी**–२७नक्षत्रोंमेंसे१२वाँ नक्षत्र। जिसमें दक्षिणसे उत्तरकी ओर पलंगकी आकृति बनाते हुए दो तारे होते हैं। इस नक्षत्रमें जन्म लेने से मनुष्य दाता, दयालु, सुशील, कांतिमान्, सुमति, श्रेष्ठ, धीर और अत्यन्त मृदु स्वभावका होता है। पहले चरणमें सिंह और शेष तीन चरणों में कन्या-राशि पड़ती है। इसे उत्तर-फाल्गुनी भी कहते हैं।

**उत्तरायण**—मकर संक्रान्तिसे ६ मासतक सूर्य उत्तरमें रहते हैं। उत्तरायणमें शिशिर, वसन्त, ग्रीष्म ऋतुएँ पड़ती हैं। जब पृथिवीके गोलेकी कर्करेखा सूर्यकी ओर सीधी हो जाती है और सूर्यकी किरणें विषुवत रेखासे सीधी पड़ने लगती हैं, तब सूर्य उत्तरायण कहे जाते हैं। उत्तरायणमें मृत्यु होनेसे स्वर्ग प्राप्त होता है। भीष्मने इसीलिये दक्षिणायनमें प्राण नहीं छोड़े।

**उत्तरीय**—कमरके ऊपर ओढ़नेका वस्त्र। दुपट्टा, ओढ़नी, चादर।

**उदयन**—इनकी पत्नीका नाम वासवदत्ता और पुत्रका नाम नरवाहन था। कौशाम्बीमें (प्रयागके पास) इनकी राजधानी थी। ये वीणा बजाकर हाथी फँसानेकी विद्यामें बड़े निपुण थे। अवन्तिके राजा चण्डप्रद्योतने बनावटी हाथीके द्वारा इन्हें बंदी कर लिया और अपनी कन्या वासवदत्ताका वीणा शिक्षक बना लिया। वहाँ से एक दिन वासवदत्ताके साथ नल-गिरि हाथीपर चढ़कर निकल आए और वासवदत्ताके साथ विवाह कर लिया। ये वत्स देशके राजा थे इसीलिये इन्हें वत्सराज उदयन भी कहते हैं।

**उदात्त (स्वर)**—उच्चैरुदात्तः (पा० १।२।२९) मुखमें तालु आदि ऊर्ध्वभागमें उच्चरित होनेवाला स्वर।

**उद्धय (नदी)**—एक नदी का नाम।

**उपसर्ग**—वे अव्यय शब्द जो धातुओंके पहले जोड़ देनेसे विभिन्न अर्थ प्रकट करते हैं। संस्कृतमें निम्न लिखित उपसर्ग हैं—प्र,परा,अप, सम, अनु, अव, निस्, निर्, दुस्, दुर्, वि, आङ्, नि, अधि, अपि, अति, सु, उत्, अभि, प्रति, परि, उप—हैं।

ऊरुजन्मा—या और्व ऋषि जिन्होंने अयोनिज पुत्र उत्पन्न करनेके लिये अपना हृदय मथ कर अत्यन्त ज्वालापूर्ण पुत्र उत्पन्न किया और जिसे समुद्रमें वड़वाके मुखमें छोड़ दिया जो निरन्तर जल पीता रहता है। ये ऋषि भृगुवंश के थे। यह वड़वा सूर्यकी पत्नी थी जो घोड़ी का रूप धारण करके सूर्यके तापसे और उसके तेजसे डरती हुई जलमें तपस्या करती थी।

उष:काल—सवेरेका समय, जब आकाश में पूर्वकी ओर हलका उजाला होता है जिसे पौ फटना कहते हैं।

ऊष्मक—वे बाजे जिनका मुख ऊपरकी ओर होता है। जैसे १—नरसिंहा, २—वह शंख जिसका बहुत तीखा स्वर होता है।

ऋक्षवान—यह पर्वत गोण्डवाना देशमें है और रैवतक पर्वतसे मिला है। यह सप्त-कुलाचल अर्थात् सात परिवारके पहाड़ोंके बीच का पर्वत है।

ऋतु—एक प्रकारके जलवायुके समय को ऋतु कहते हैं। भारतमें ६ ऋतुएँ होती हैं। सुश्रुतके मतसे माघ फागुनमें शिशिर, चैत्र-बैशाखमें वसन्त, ज्येष्ठ-आषाढ़में ग्रीष्म, श्रावण-भादोंमें वर्षा, आश्विन कार्तिकमें शरद, अगहन-पौषमें हेमन्त। ऋक् संहितामें ५ ही ऋतुएँ मानी गई हैं। योरपमें चार ऋतुएँ मानी जाती हैं - जाड़ा, वसन्त, गर्मी, वर्षा। इसमें हेमन्त, शिशिर को एक ही ऋतु माना है। साधारणतः लोग तीन ही ऋतु मानते हैं—जाड़ा, गर्मी, बरसात।

ऋत्विज—पुरोहित। वैदिक मन्त्रोंसे यज्ञमें कर्मकाण्ड करानेवाला। प्रायः यज्ञोंमें चार ऋत्विज् प्रधान होते हैं—होता, उद्गाता, अध्वर्यु और ब्रह्मा।

ऋष्यशृङ्ग—ऋष्यस्य शृङ्गमिव शृङ्गमस्य। एक मुनि विभाण्डक नामक कश्यप वंशीय ऋषिका वीर्य उर्वशीको देखकर जलमें गिर गया जो मृगीरूप धारिणी अप्सरा देव-कन्याने पी लिया। उसके गर्भसे ऋष्यशृङ्गका जन्म हुआ। इनके सिरपर एक हिरणका सींग भी था। दशरथकी शान्ता नामकी कन्या ऋष्यशृङ्ग-से ब्याही थी। इन्हीं ऋष्यशृङ्गने दशरथको पुत्रेष्टि यज्ञ कराया था।

ऐन्द्र (अस्त्र)—इन्द्र द्वारा दिया हुआ वह अस्त्र जिसके चलानेसे भयंकर जल बरसता है।

ऐरावत—१। इन्द्रहस्ती—यह सफेद और चार दाँतोंवाला है। समुद्र-मन्थनके समय निकला था। यही पूर्वदिशाका गज है जो इन्द्रको दे दिया गया था और इसलिये यह इन्द्र-वाहन कहलाता है। इरावान् समुद्र, तत्र भव ऐरावत।

ओषधिप्रस्थ—हिमालयका। नगर इसी नगरके पास हिमालयकी एक चोटीपर गंगाजी पहले-पहल ब्रह्मपुरसे उतरकर गिरी थीं। ओषधि-प्रस्थं सानुयत्र। जहाँ औषधियोंसे भरी चोटी हो।

> यत्र गङ्गा शिवशिला पुरा ब्रह्मपुरात् स्रुता।
> ओषधिप्रस्थनगरस्यादूरे सानुदेशतः॥
> (कालिकापुराण, ४१ अ०)

ककुत्स्थ—सूर्यवंशमें शशादके पुत्र पुरञ्जय नामके राजा थे। जिन दिनों ये पृथ्वीपर शासन कर रहे थे उन्हीं दिनों देवताओंने दैत्योंसे हारकर विष्णुकी शरण ली। उन्होंने सम्मति दी कि राजा पुरञ्जयकी सहायता लो। पुरञ्जय तैयार हो गए। इन्द्रने वृषभ (साँड़) का रूप धारण किया। उसीपर चढ़कर पुरञ्जयने दैत्योंको हराया। इसी लिये उनका नाम ककुत्स्थ (ककुदि तिष्ठतीति—जो साँड़पर बैठा हो) पड़ गया।

ककुभ (फूल)—अर्जुन नामक वृक्ष और उसका फूल।

कंचुकी, कञ्चुकी—राजाके अन्तःपुरका रक्षक। भरतने उसका लक्षण बताया है—

> अन्तःपुरचरो वृद्धो विप्रो गुणगणान्वितः।
> सर्वकार्यार्थकुशलः कञ्चुकीत्यभिधीयते॥

रनिवासमें आ-जा सकनेवाला जो वृद्ध ब्राह्मण सब गुणोंमें पूर्ण हो और सब कार्मोंमें सब ढंगकी बातोंमें चतुर हो वह कञ्चुकी कहलाता है।

कण्व—मेनका द्वारा छोड़ी हुई कन्या शकुन्तलाका पालन करनेवाले कश्यप गोत्रवाले ऋषि काश्यप।

कदम्ब—१-वृक्ष, जो भारत, ब्रह्मा और सिंहलमें होता है। इसकी लम्बाई ७० से ८० फुट होती है। यह नित्य हरित वृक्ष है। इसके पत्ते महुएके पत्ते जैसे होते हैं। वर्षा ऋतुमें यह फूलता है। इसका फूल गेंदके समान गोल होता है। इसपरसे जब पीली किरणें झड़ जाती हैं तब यह फूल ही पककर फल बन जाता है जो खानेमें खटमिट्ठा लगता है। इसीसे कादम्बरी मदिरा बनाई जाती है। २-कलहंस, राजहंस पक्षी।

कनखल—हरिद्वारसे आधे कोसपर गंगा के पश्चिमी तटपर बसा हुआ है। यहीं पर दक्षने यज्ञ किया था और सतीने अपना शरीर छोड़ दिया था और शिवजीके गणोंने यज्ञ विध्वंस कर दिया था। यह पवित्र तीर्थ माना जाता है—

हरिद्वारे कुशावर्ते बिल्वके नीलपर्वते।
स्नात्वा कनखले तीर्थे पुनर्जन्म न विद्यते॥
(महाभा० अनु० २५ अ०)

कनीर—(कर्णिकार)

कदली (पगी)—एक प्रकार का गुल्म या पौदा जिसकी शाखियाँ फैलती हैं। २—कुकुरमुत्ते को भी कदली कुसुम कहते।

कन्याराशि—मेष, वृष,मिथुन, कर्क सिंह, कन्या, तुला, वृश्चिक, धन, मकर, कुंभ तथा मीन इन १२ राशियोंमेंसे छठी राशि। यह राशि उत्तराफाल्गुनीके अन्तिम तीन चरणोंपर संपूर्ण हस्त नक्षत्र पर तथा चित्रा नक्षत्रके प्रथम तथा द्वितीय चरण पर रहती है। इस राशिमें जन्म लेने से मनुष्यको शास्त्रमें श्रद्धा रखने वाला। उचित कार्यपर भी पश्चात्ताप करनेवाला पत्नीसे विरत अनेक शास्त्र विशारद सर्वांग सुन्दर सौभाग्यशाली, और सुरतप्रिय होता है।

कपिल—१-एक ऋषिका नाम, वेद के उपनिषद् भागमें इनका नाम मिलता है। इनके पिता का नाम कर्दम और माता का नाम देवहूति था, सांख्य दर्शन के प्रणेता थे।

२—जब सगरके अंतिम अश्वमेध का घोड़ा इन्द्रने चुराया तब उसे लाकर पातालमें तप करते हुये कपिल के आश्रममें बाँध दिया। उस घोड़े को ढूँढते हुए सगर के ६०००० पुत्र इस आश्रम में पहुँचकर कपिल मुनिको गाली देने लगे किन्तु ज्योंही कपिल मुनिने समाधि छोड़कर उनकी ओर देखा त्योंही वे भस्म हो गये। (देखो सगर)

कपिशा—राजा रघु इसीको पार करके उत्कल पहुँचे थे। मेदिनीपुरके दक्षिणांशसे प्रवाहित होकर बंगालकी खाड़ीमें गिरती है। इसका वर्तमान नाम कसाई नदी है।

कबन्ध—एक राक्षस। दनु नामके एक दानवकी तपस्यापर प्रसन्न होकर ब्रह्माने दीर्घायुका वरदान दिया। वर पाकर वह इन्द्रसे युद्ध करने पहुँच गया। इन्द्रने वज्र मारकर उसका सिर धड़के भीतर धँसा दिया तब बहुत प्रार्थना करनेपर इन्द्रने उसे एक-एक योजन लंबे दोनों हाथ कर दिए और धड़के ऊपर एक मुँह बना दिया। जब राम वनमें चले जा रहे थे तब इसने राम, लक्ष्मण, सीताको अपने हाथमें समेट लिया। रामने उसका हाथ काटकर उसे मार डाला। राम-के हाथसे मरनेपर यह दिव्य मूर्ति पाकर स्वर्ग चला गया। यह पिछले जन्ममें विश्वावसु नामका गन्धर्व था। एक ब्राह्मणके शापसे राक्षस हो गया था।

कमल—यह श्वेत, नील और रक्त तीन प्रकारका होता है। इसका निवास जलमें रहता है। इसकी पंखड़ियाँ चौड़ी होती हैं और यह दिनमें खिलता है। यह वर्षा और शरद्में खिलता है। श्वेत और लाल कमल भारत, ईरान, तिब्बत,

चीन और जापानमें ही मिलता है। नील कमल कश्मीरके उत्तर और तिब्बतमें ही होता है। श्वेत कमलको शतपत्र पुण्डरीक सरोज, नलिन और महोत्पल या महापद्म कहते हैं। लाल कमलको कनद, रक्तोत्पल और रविप्रिय कहते हैं। नील कमलको इन्दीवर, कुवलय, राजु-रपल और भद्र कहते हैं। कमलके बीज कोषको कर्णिकार मधुको मकरन्द केशरको किञ्जल्क और नालको मृणाल कहते हैं।

**कमलिनी**—जलमें दिनमें खिलनेवाला एक फूल जिस पंखुड़ियाँ लम्बी होती हैं। यह भी तीन रंग की होती हैं श्वेत रक्त और नीला, कमल और कमलिनीमें भेद यही है कि कमलमें बीजकोष होता है कमलिनीमें नहीं होता। कमलकी पंख-डियाँ चौड़ी होती हैं कमलिनीकी पतली और लम्बी।

**कर**—भूमिके प्रयोग अथवा व्यापार आदिके लिए राजाको जो आयका भाग दिया जाता है। इसे राजस्व भी कहते हैं।

**करंजक (वृक्ष)**—यह झाड़ी ६ प्रकार की होती है। इसमें छोटे २ पंखाकार कुछ लताई लिए श्वेत लहे फल लगते हैं। यह झाड़ी वर्षा में फलती है फलोंसे लदी यह बहुत सुन्दर भी लगती है। जन्माष्टमीके अवसर पर श्रीकृष्णजीके झूले में लगती है।

**कर्णफूल**—कानमें पहनने का फूलके आ-कार का या फूलका आभूषण।

**कर्णिकार**—( देखो कनेर )

**कम्बोज**—वर्तमान अफगानिस्तानका वह भाग जो कन्दहारके पास है। शक्तिसंगम तंत्रमें लिखा है—

पांचालदेशमारभ्य म्लेच्छाद्दक्षिणपूर्वतः
काम्बोजदेशोदेशोऽपि वाजिराशि परायणः।

पंजाबसे लगाकर म्लेच्छ देश अर्थात् अरबसे दक्षिणपूर्व कम्बोज है जहाँ घोड़े बहुत होते हैं। रघुवंशमें जो कम्बोजका वर्णन आता है वह काबुलके उत्तरका कम्बोज था।

**कलिंग**—जनपद विशेष। दीर्घतमाके औरस और बलिकी पत्नी सुदेष्णाके गर्भसे कलिंगने जन्म लिया। इन्होंने अपने नामपर वह जनपद बसाया जो जगन्नाथपुरीके पूर्व भागसे कृष्णा नदीके तीर तक फैला हुआ है। मेदिनीपुर उड़ीसा और गंजाम और सरकार प्रांत कलिंग नहीं थे।

**कल्पलता**—स्वर्गकी एक लता विशेषका नाम। सुवर्ण निर्मित लताको कल्पलता कहते हैं। कल्पलता स्वर्गकी लता है जहाँ मनुष्यको मन वाञ्छित फल मिलता है।

**कल्पवृक्ष**—यह समुद्र मंथनके समय निकला था। कल्पान्त तक यह वृक्ष बना रहता है। चौदह रत्नोंमेंसे यह एक है।

**कश्यप**—(उनकी तेरह पत्नियाँ) ये ब्रह्माके मानसपुत्र मरीचिके औरस कलाके गर्भसे इनका जन्म हुआ था, वेदोंके मतसे हिरण्य गर्भ ब्रह्मासे कश्यपका जन्म हुआ था। इन्होंने १७ कन्याओंसे विवाह करके देव, दैत्य-दानव, अश्व आदि गन्धर्व, राक्षस, पक्ष, अप्सरा, सर्प, मृग आदि श्वापद जल जन्तु, कच्छ मत्स्य, नर, पतंग और शलभ उत्पन्न किए। मार्कण्डेय पुराणमें उनकी १३ पत्नियाँ हैं। अदिति, दिति, दनु, विनता, खसा, कद्रु, मुनि क्रोधा, अरिष्टा, इरा, ताम्रा, इला और प्रधा।

**कस्तूरी**—एक सुगन्धित पदार्थ जो कस्तूरी मृगकी नाभिसे निकलती है। कस्तूरी हरिणके सींग नहीं होते किन्तु इसका आकार हरिणोंसे मिलती जुलती है। इसकी आँखोंमें जल आँखकी छेद नहीं होते। इसके मुँह दो तीन अंगुल दो गजदन्त बाहर निकले रहते हैं। और इसके बाल कड़े होते हैं। इसकी ऊँचाई लगभग २॥ फीट होती है रंग काला है इसके बीच बीच में लाल चकत्ते पड़े हुए होते हैं। इसकी गर्दन पीछा और दुम बहुत छोटी है केवल नर हिरण से ही कस्तूरी निकलती है। यह मृग गर्मीमें समुद्रतलसे आठ हजार फीट ऊँचे स्थानोंपर साइबेरिया, मध्य एशिया, हिमालय

और आसाममें मिलता है। इनमेंसे तिब्बतका मृग सबसे अच्छा होता है। कस्तूरी तीन रंगकी होती है—नैपालकी कपिला, काश्मीरकी पिंगला, कामरूपकी काली होती है। इनमें सर्वश्रेष्ठ कामरूपकी होती है। नैपालकी मध्यम और काश्मीरकी मध्यम होती है।

**काकपक्ष**—मस्तकके दोनों ओर बालोंको चिकनाईसे पीछेकी ओर फेरकर चढ़ाए रहना। इसीको पट्टे भी कहते हैं।

**काम**—१—चार पुरुषार्थोंमेंसे एक। २—इच्छा। ३—कामदेव। शास्त्रकारोंने कामदेवके ५० भेद बताए हैं। स्मरदीपिकामें कहा गया है—प्रतिपदाको पैरके अँगूठेमें, द्वितीयाको गुल्फमें, तृतीयाको जांघमें, चतुर्थीको भगमें, पञ्चमीको नाभिमें, षष्ठीको स्तनोंमें, सप्तमीको हृदयमें अष्टमीको कुच (बगल में, नवमीको कण्ठ, १० मी ओष्ठमें, ११ को गालोंपर, १२ को नेत्रोंमें—१३ को कानोंपर १४को ललाटपर १५ वी मस्तकपर कामदेव रहता है। कामदेवके शङ्ख, पद्म, धनुष और बाण रहता है। मद्के कारण उसकी आँखें कुछ कुछ मिची हुई हैं उसके झण्डेपर मकर है। रति, प्रीति, शक्ति और उज्वला नामकी चार स्त्रियाँ हैं। जब ब्रह्माने दक्ष आदि मानसपुत्र उत्पन्न किए उस समय सन्ध्या नामकी कन्या भी हुई थी। इसी कन्यासे कामदेवका जन्म हुआ। और फिर दक्षसे उत्पन्न रति नामकी सुन्दरीको कामदेवकी पत्नी बना दिया। तारकासुरके उत्पात करनेपर जब देवताओंने कामको महादेवजीके पास उन्हें काम पीड़ित करनेके लिए भेजा तब कामदेव उनके क्रोधसे जल मरा। फिरसे पार्वतीके साथ विवाह हो जानेपर कामको फिर शरीर मिल गया। इस जन्ममें कृष्णको औरस रुक्मिणीके गर्भसे कामदेवका जन्म हुआ। महाभारतने कामदेवको धर्मका [illegible] माना है। कामदेवके ये पाँच बाण हैं—

अरविंदमशोक च चूतञ्च नवमल्लिका।
नीलोत्पलञ्च पञ्चैते पञ्च बाणाः प्रकीर्तिताः॥

**कामदेव**—देखो (काम)

**कामधेनु**—स्वर्गकी गाय। इस गायसे इच्छानुसार जो वस्तु माँगते हैं वही पाते हैं। दक्षकी कन्या सुरभिके गर्भसे कश्यपके औरससे रोहिणीका जन्म हुआ। उस रोहिणीसे तपोनिधि सूरसेन नामके औरस वसुसे कामधेनुका जन्म हुआ। इसका वर्ण श्वेत है, चारों वेद ही उसके चारो पैर हैं, उसके चारों स्तनोंसे धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष बहा करते हैं। यौवनमें कामधेनु की सुन्दरता देखकर एक वैतालने वृष बनकर उससे संभोग किया। जिससे एक बड़ा विशाल वृष उत्पन्न हुआ जो अपनी तपस्याके बलसे महादेवजीका वाहन बना।

**कार्तवीर्य**—चन्द्रवंशीय कृतवीर्य राजा का पुत्र सहस्रार्जुन। माहिष्मती पुरी कार्तवीर्य की राजधानी थी। इसने दत्तात्रेय की आराधना की जिससे दत्तात्रेयने प्रसन्न होकर इसे हजार भुजावाला बना डाला। अपने पराक्रम से उसने समुद्र पर्यन्त भूमि पर अधिकार कर लिया। लंकाके राजा रावण को भी इसने हराकर बन्दी बना लिया था तब पुलस्त्य मुनि जाकर इसको छुड़ा लाए। कार्तवीर्यने जमदग्नि ऋषिके आश्रमसे बछड़ेके सहित कामधेनु को भी चुरा लिया था। जमदग्निके पुत्र परशुरामने इसे मार डाला। और धेनुको उठा लाए।

**कार्तिकेय**—जब तारकासुरके अत्याचारसे पीड़ित होकर देवताओंने महादेवजीसे पुत्र माँगा तब महादेवजीका तेज अग्निमें, अग्निसे गंगाजीमें और गंगाजीसे छहों कृत्तिकाओंमें जा पहुँचा। वहाँ तेज बालकरूपमें कार्तिकेय हुए और उन्होंने ही तारकासुरका वध किया। वे मयूरपर बैठते हैं। उनका रंग तपे हुए सोनेके समान है। उनके, छः मुँह, दो भुजाएँ हैं और वे देवताओंकी सेनाके सेनापति हैं। देवसेना ही उनकी पत्नी है। जिन्हें षष्ठी भी कहते हैं इन्हें सेनापति कुमार और स्वामी कार्तिकेय भी कहते हैं।

**कालनेमि**—१—ये रावण का मामा था और जब हनुमानजी लक्ष्मण के शक्ति लगनेपर

द्रोणाचलपर ओषधि लेने गये थे तब ये भी बीचमें बाधा देने पहुँचा और चाहता था कि हनुमानजीको एक मगरी निगल जाय किन्तु हनुमान्जीने इन्हें मारकर शाप मुक्त कर दिया और कालनेमिको भी मार डाला।

२—हिरण्यकशिपुका पुत्र एक राक्षस जिसका शरीर मन्दार पर्वतके समान विशाल और और १०० हाथ और १०० मुख, धुएंके रंगका बाल, हरी मूँछ दाढ़ी बड़े-बड़े बाहर निकले हुए दाँत थे। इसने देवताओंको हराकर स्वर्ग जीत लिया था और फिर अपनी देहको चार भागमें बाँटकर स्वर्गोंका राज्य चलाया था। विष्णुके हाथ मारे जानेपर यही कंस हुआ।

कालागुरु—काले अगरका पेड़ या काला अगर। इसे संस्कृतमें कृष्णकाष्ठ, गंध और श्रृंगार भी कहते हैं। (देखो अगरु)।

कालिका—जब शुंभ और निशुंभ दैत्योंने इन्द्रादि देवोंको कष्ट दिया तब लोगोंने महामायादि देवीकी स्तुति की। देवीने पूछा—तुम यहाँ क्यों आए हो तब उनके शरीरसे ही एक देवीमूर्तिने प्रकट होकर कहा कि ये देव लोग निशुंभ और शुंभका वध चाहते हैं। इन्हीं देवीका नाम कालिका था क्योंकि इनका रंग काला था, इनकी आठ योगिनियाँ हैं। महाकाली, रुद्राणी, उमा, भीमा, घोरा, भ्रामरी, महारात्री और भैरवी।

कालियनाग—एक सर्प। गरुड़से युद्धमें हारकर यह नाग यमुनाके कुण्डमें छिपकर रहता था इसीसे इसे कालीय कहते हैं।

के जले, आलीयते इति कालियः।

इसी नागको श्रीकृष्णजीने नाथकर भेज दिया था।

कालीयक—१ काला अगर २—पीत चन्दन, ३—दारु हल्दी, ४—मलेन्द्रा काष्ठ, या एक प्रकारका देवदारु।

कावेरी—दक्षिणापथकी एक महानदी। आर्यधर्मोमें यह पुण्यतोया मानी गई है।

गंगे च यमुने चैव गोदावरि सरस्वति। नर्मदे सिन्धु कावेरी जलेऽस्मिन् सन्निधिं कुरु। यह नदी पश्चिमी घाट पर्वतमें ब्रह्मगिरिसे निकल कर महीसुरघाटीमेंसे होती हुई मद्रासके दक्षिणमें बंगाल की खाड़ीमें आ गिरती है।

काँस—या (काश) वर्षा बीतनेपर यह लम्बी २ घास फूल उठती है।

किन्नर—देवयोनि विशेष। एक प्रकार के देव। इनका मुख अश्वके समान और शरीर मनुष्यके समान होता है इन्हें किंपुरुष, अश्वमुख और गीतमोदी भी कहते हैं। ये अत्यन्त संगीत-प्रेमी होते हैं और निरंतर गाते रहते हैं।

किन्नरी—किन्नर जातिकी स्त्री—

किरात—तप्त कुण्डसे लेकर रामक्षेत्रान्त पर्यन्त किरात देश है। यह विंध्यशैलमें स्थित है। (शक्तिसंगम तंत्र)

किरात—आसामकी ओर किरातों का विवरण मिलता है। नेपालमेंभी किरात रहते हैं। जो आसाम तक फैले हुए हैं। ये लोग कन्या मोल लेकर विवाह करते हैं यह सारी जाति लड़ाकू है। और बाण चलानेमें अद्वितीय हैं।

किरीट—मुकुटके नीचे बाँधी जानेवाली पगड़ी या मुकुट।

कुकुरमुत्ते-वर्षाके दिनोंमें गोबर आदि पर तथा कूड़ेपर जो छत्तेदार पौधा सा निकल आता है। इसे संस्कृतमें कदलीकुसुम भी कहते हैं।

कुंकुम केशर—यह कश्मीरमें उत्पन्न होता है और एक फूल का किंजल्क है। जिसके पौधे छोटे २ होते हैं। यह क्यारियोंमें बोया जाता है। लाल, बारीक, तथा कमल की गंधवाला केशर सबसे अच्छा समझा जाता है।

कुटज—कुरैया या कुरवा का पौधा। इसे साधारण लोगोंमें इन्द्रजव भी कहते हैं। इसका फूल श्वेत और अच्छा सुगन्धित होता है।

कुंड—देवस्थान होमके लिए अग्नि स्थापित की जाता है। उसे कुण्ड कहते हैं।

इसके निर्माणका कर्मकाण्डमें बड़ा विधान है। प्रत्येक यज्ञमें अलग अलग आकारोंप्रकारके

कुण्ड बनाए जाते हैं। और कुण्ड ठीक बननेपर बड़ा दोष भी लिखा है। कुण्ड के दोष इस प्रकार हैं कुण्डका खात अधिक होनेसे रोगी होना पड़ता है। खात कम होनेसे धेनुक्षय और धनक्षय होता है। कुण्ड टेढ़ा होनेसे दुःख होता है। छिन्न मेखला होनेसे मृत्यु होती है। मेखलाशून्य रहनेसे शोक होता है। मेखला अधिक लगानेसे धननाश होता है। योनिशून्य होनेसे स्त्रीनाश होता है। कण्ठ नाश होनेसे पुत्र नाश होता है।

कुन्द—६ पखड़ियोंका छोटा अत्यन्त धवल फूल इसे शुक्ल पुष्प मकरन्द और सदा पुष्प भी कहते हैं। यह पुष्प शिवजी पर चढ़ाया जाता है। इसके व्यवहारसे सिरका रोग और विषादि भी दूर हो जाता है।

कुबेर—विश्रवाके पुत्र। कुबेरकी माताका नाम इलाविला था। उनकी बुद्धिमत्तासे प्रसन्न होकर ब्रह्माजीने धनपति और सर्वपूज्य होनेका आशीर्वाद दिया। फिर वे अपनी तपस्यासे लोकपाल हुए। और ब्रह्माने उन्हें पुष्पक विमान दिया। उनके पिता महामुनि विश्रवाने उन्हें लङ्कापुरीमें राज्य करनेका आदेश दिया। किन्तु रावणके भयसे लङ्काको छोड़कर कैलासके पास अलकापुरीमें यक्ष किन्नर आदि पर शासन करते हुए रहने लगे। इनका वर्ण श्वेत है आठ दाँत और तीन पैर हैं इन्हीं विकलांगताके कारण उन्हें कुबेर कहते हैं—

कुबेरः कुशरीरत्वात् नाम्ना तेनाभिलक्षित उनके पुत्र का नाम नलकूबर है। उनकी वैश्रवणा नामक विस्तीर्ण सभाके पारिषद हैं—विश्वावसु, हाहा, हूहू, तुंबरु पर्वत, चित्रासन, चित्ररथ, और चक्रधर्मा।

कुमुद—इसे देशी भाषामें कोय, कोका, कोईं कहते हैं। यह रातको जलमें खिलता है। इसकी पखड़ियाँ चौड़ी किंतु कमलसे छोटी होती हैं। यह श्वेत होता है। धवलोत्पल, कैरव, चन्द्रकान्त भी कहते हैं।

कुमुद—( नाग ) एक नाग जो सत्युगमें निवास करता था।

कुमुदिनी—रातको जलमें खिलनेवाला एक फूल जिसकी पखड़ियाँ छोटी, लम्बी होती है। देशी भाषामें इसे कोईं कहते हैं।

कुम्भीनसी—( रावण की बहन ) यह रावण की बहिन लवणासुर की माँ।

कुरबक—कटसरैया का फूल इसे रक्त झिण्टी या लाल कुरैया या महुवा भी कहते हैं। इसका फूल लाल होता है।

कुररा—एक प्रकारका पक्षी। जिसे कराकुल भी कहते हैं। यह कराकुल पक्षी कष्ट पानेपर अत्यन्त करुणासे रोता है।

कुरुक्षेत्र—दृषद्वतीके उत्तर और सरस्वती नदी के दक्षिण कुरुक्षेत्र है। यह आजकल दिल्लीके आस-पास पड़ता है कुरु नामके एक राजर्षिने उस क्षेत्र को जोता था अतः उसका नाम कुरुक्षेत्र पड़ गया।

कुश—कुशा—यज्ञादिके कार्यमें आनेवाली एक घासका नाम। जिसका जड़में लाखे काँटे होते हैं। इसे दर्भ या डाभ भी कहते हैं।

कुसुम—( फूल ) या कुसुम्भ भी कहते हैं। इसके छोटे पेड़में छोटे पीले फूल लगते हैं। जिन्हें छायामें सावधानीसे सुखाते हैं। इसके फूलसे लाल रंग निकलता है। कुसुमके फूलका रंग सात प्रकारका होता है, उनमें प्याजी गुलाबी, उन्नाबी गुलनारा, गहरा लाल तो उसका अपना रंग होता है। सेंदुरका फूल मिलानेसे सुनहला और नारंगी रंग आ जाता है। हल्दी मिलानेसे धानी चमकदार गहरा लाल और नील मिलानेसे बैगनी रंगका हो जाता है।

इसके तीन भेद हैं—महाकुसुम्भ, ह्रस्वकुसुम्भ, और वनकुसुम्भ।

कुसुम्भी—( फूल ) १—( देखो कुसुम ) २—लालरंग।

कूटनीति कपट नीति। ऐसी चाल जिससे बिना भेद खुले काम बन जाय।

कूटशाल्मली—( यमका अस्त्र )-यमका गदा—

कृत्तिका—तीसरा नक्षत्र। चंद्रकी पत्नी कृत्तिकामें ६ तारे हैं। चंद्रमाके शापसे कृत्तिका नक्षत्रमें यात्रा वर्जित है। एक बार भरणी, कृत्तिका, आर्द्रा, अश्लेषा, मघा, उत्तरा, फाल्गुनी, विशाखा, उत्तराषाढ़ा और उत्तर भाद्रपदने चंद्रमाको बहुत डाँटा कि तुम हमसे स्नेह नहीं करते हो केवल रोहिणीसे ही प्रेम करते हो। इसीपर चन्द्रने इन्हें शाप दिया कि तुमने हमें दुर्वचन कहे हैं इस कारण तुम उग्र और तीक्ष्ण कहलाओगी और तुम्हारे भोग्य दिनोंमें जो यात्रा करेगा वह अनिष्ट होगा।

कृत्तिकाएँ—इन ६ कृत्तिकाओंने कार्तिकेय का पालन किया था।

केकय—केकयदेश-शतद्रु ( सतलज ) नदीसे पश्चिम और विपाशा या व्यास नदीके आगे था। जिसका [illegible] भाग कश्मीर में पड़ता है। केकयके राजा अश्वपति ही कैकेयीके पिता दशरथके श्वसुर और भरतके नाना थे। आज कल भी केकय वाले ककका कहलाते हैं।

केतकी—केवड़ा। इसके पत्ते लम्बे, उजले, कोमल और चिकने होते हैं। इन्हीं पत्तोंके बीचसे फूल निकलता है। इसके पत्ते काँटेदार होते हैं। इसको जड़में प्राय साँप रहते हैं। केतकीके फूल शिवजीपर नहीं चढ़ाए जाते। ये दो रंगकी होती है। सफेद और पीली।

केरल—दक्षिण भारतके पश्चिमकी ओरकी पट्टी केरल कहलाती है। आजकल गोकर्णसे लेकर कुमारी अन्तरीप समुद्रका भाग केरल कहलाता है।

केवड़ा—(देखो केतकी)

केशर—१-नागके शरका फूल।

२-मौलसिरी-३-फारसमें उत्पन्न होनेवाला एक सुगन्धित फूल। ( देखो केसर )

केशी (राक्षस)—एक राक्षस जो कंसके कहनेसे वृन्दावन पहुँचकर अत्याचार करने लगा जिसे कृष्णजीने मारा।

केसर—फूलोंके भीतर बीचमेंसे जो पतले २ लम्बे तन्तु निकले रहते हैं, उन्हें केसर कहते हैं।

केसर (वृक्ष)—१-मौलसिरीका पेड़।

२-पुन्नागका वृक्ष।

केसर ( सिंहके )—सिंहके कन्धे पर फैले हुए बड़े २ बाल।

कैकेयी—( देखो केकय )

कैलास—अपने नामका प्रसिद्ध पर्वत, महादेव और यक्षाधिप कुबेरका वासस्थान माना। रत्नमय शृंगयुक्त हिमशैलके पृष्ठ पर है। यह राक्षस ताल या रावण ह्रदसे ५० मील दूरपर है। इसीसे सिन्धु शतद्रु, ब्रह्मपुत्र उत्पन्न हुए हैं। भोट इसे 'तिसि' कहते हैं।

केलीनां समूहः—कैलं तेन आस्यतेऽत्र इति कैलासः—आनन्द तथा क्रीड़ाका स्थान।

कोईं—( देखो-कुमुदिनी )

कोशल या कोसल—काशीसे उत्तर अयोध्या सहित सरयूके तीरका सब भाग। यह सूर्यवंशी राजाओंका राज्य था और अयोध्या इसकी राजधानी थी।

कोहबर—घरका वह कोठा जहाँ विवाहके समय स्त्रियाँ मांगलिक कार्य करती हैं।

कौत्स—ये कुत्स नामक ऋषिके पुत्र महर्षिवर तन्तुके शिष्य थे।

कौपीन—मेखलासे बाँधकर पहना जानेवाला कपड़ा। इसे कच्छा, कच्छाटिका, कच्छा, और धटी भी कहते हैं। इसी से धटी शब्द बना।

कौशल्या—कोशल राजकी कन्या, महाराज दशरथकी बड़ी रानी, रामकी माता। इनके पिता दक्षिण वर्तमान मध्यप्रान्तके राजा रहे होंगे।

कौशिक (गोत्र)—राजर्षि कुशिकके पुत्र। इन्हीं का नाम गाधि था। इन्होंने ही कौशिक गोत्र चलाया।

कौस्तुभ ( मणि )—समुद्र-मंथनसे जो चौदह रत्न निकले उनमें यह मणि भी थी जो भगवान विष्णुको दे दी गयी और जिसे विष्णुने अपने हृदय पर धारण कर लिया। इसमेंसे लाख रंगकी करोड़ों सूर्योंके प्रकाशके किरणोंके समान चमक निकलती है।

क्रथकैशिक—विदर्भ देश जो विदर्भके पुत्र क्रथ और कैशिकने आपसमें बाँट लिया था।

क्रौंच—सारस या कुरर पक्षी। ये बगलेके प्रकारका पाँच फीट ऊँचा पक्षी होता है। इनमेंसे कुछ श्वेत होते हैं, कुछ भूरे धुएँके रंगके। इनके जोड़े प्रायः खेतोंमें जलाशयके पास दिखाई पड़ते हैं। इनमें परस्पर इतना प्रेम होता है कि यदि एक मर जाय तो दूसरा अत्यन्त करुण विलाप करके छटपटाकर प्राण दे देता है। इसी पक्षीके व्याध-द्वारा मारे जानेपर महर्षि वाल्मीकिने यह श्लोक कहा था—

मा निषाद प्रतिष्ठां त्वमगमः शाश्वती समाः।
यत्क्रौंचमिथुनादेकमवधीः काममोहितम्॥

[हे व्याध! तुम्हें अनन्त वर्षों तक सुख न मिले क्योंकि तुमने क्रौंचके काममोहित जोड़ेमेंसे एकको मार डाला।] इसे कराकुल भी कहते हैं।

२—एक पर्वत जो हिमालयका पौत्र और मैनाक पुत्र है। इस अत्यन्त उजले पर्वतपर अनेक रत्न मिलते हैं। इस पर्वतपर क्रौंच नामका दैत्य रहता था। जिसे कार्त्तिकेयने मार डाला था, इसीलिये इसका नाम क्रौंच पड़ गया और कार्त्तिकेयका नाम क्रौंचदारण।

क्रौंचरन्ध्र—क्रौंच पर्वतका एक छेद। कालिदासके मतसे वर्षाकालमें हंस आदि पक्षी इसी छेदसे मानसरोवर जाते हैं। जब क्रौंच पर्वतको फाड़नेसे कार्त्तिकेयको अभिमान हो गया तब महादेवजीके शिष्य परशुरामजीने उनका अभिमान चूर करनेके लिये, क्रौंच पर्वतमें ऐसा बाण मारा जो क्रौंच पर्वतको बेधता हुआ पार कर गया, वही क्रौंचरन्ध्र हुआ।

क्षीर समुद्र—यह श्वेतद्वीपमें दूधका समुद्र है जिसमें विष्णु भगवान् शेषनागपर योगनिद्राके समय शयन करते हैं। देवताओं और दैत्योंने मिलकर इसे मथा था और इसमेंसे चौदह रत्न निकाले थे—कालकूट विष, ऐरावत हाथी, उच्चैःश्रवा घोड़ा, अप्सरा (रंभा), पारिजात (कल्पतरु) चन्द्र, लक्ष्मी, कौस्तुभमणि, कामधेनु, धन्वन्तरि, वारुणी, अमृत, और शंख

खण्डिता—वह नायिका जिसका पति किसी दूसरी स्त्रीके साथ संभोग करके उन चिन्हों-के साथ पत्नीके पास आता है। और यह ईर्ष्या जनित व्यवहार दिखाती है जैसे अस्फुट-चिन्ता, संताप, लंबी साँस, मौन-भाव, आँसू बहाना।

खर—रावण और दूषणका भाई। यह अपनी बहिन शूर्पणखाके साथ पंचवटी वनमें रहता था। जब लक्ष्मणने शूर्पणखाके नाक-कान काट लिए तो दोनों खर और दूषण रामके द्वारा मारे गए। इनके पिताका नाम विश्रवा और माताका नाम राका था।

खस—गाँडर घासकी जड़। जिसमें सुगन्ध आती है। गर्मीमें इसकी टट्टियाँ बनाकर पानीसे भिगोकर द्वारपर टाँग दी जाती हैं जिससे घर ठंडा रहता है। इसके पंखे भी बनते हैं, पान भी बसाए जाते हैं और फुलेल भी बनता है। इसे पीसकर माथेपर लेप देनेसे पागलपन अच्छा हो जाता है। यह घास ५-६ फीट बढ़ती है। भरत और ब्रह्मामें बहुत उत्पन्न होती है। इसे उशीर भी कहते हैं।

खैर (खदिर)—यह दो प्रकारका होता है—रक्तसार और श्वेतसार १—यह भारतके प्रायः सभी प्रदेशोंमें पाया जाता है। इसकी लकड़ी बहुत मजबूत होती है। इसकी लकड़ीसे ढाल तलवारको मुठिया बनायी जाती है। जेठ तथा आषाढ़में इसमें फूल लग जाता है और शीतकालमें इसका बीज पक जाता है। इसीके काथसे कत्था निकलता है। २—श्वेतसारको

भाषामें पापड़ी कहते हैं। यह वर्णको साफ करता है तथा मुख रोग, रक्तदोष, नाश करता है। शतपथ ब्राह्मणके अनुसार यह प्रजापतिके शरीरसे उत्पन्न हुआ था।

गङ्गा—भारतकी प्रसिद्ध नदी। जिसका उद्गम गंगोत्री में हुआ है। जब भगवान विष्णुने बलिको छलकर अपने तीनों पैरोंसे तीनों लोकोंको नापनेके लिए त्रिविक्रमका रूप धारण किया था, उस समय ब्रह्माजीने उनके नख धोकर उस जलको अपने कमंडलमें रख लिया था। वही महातोय सगर-वंशज भगीरथके तपसे महादेवजीकी जटाओंसे आकर गिरा और वही जलकी धारा गंगा कहलाई जिसने भगीरथके पीछे-पीछे चलकर कपिलके कोपसे भस्म सगरके साठ हज़ार पुत्रोंका उद्धार किया। यह नदी भारतके उत्तर पूर्वी प्रदेशोंमें बहती हुई गंगाजकी खाड़ीमें समुद्रसे मिलती है। इन्होंने इस प्रदेशको मरुभूमि होनेसे बचा लिया है इसीलिये गंगाको माता मानते हैं और विश्वास करते हैं कि गंगाका नाम लेनेसे और उसमें स्नान करनेसे सब पाप दूर हो जाते हैं।

गंगा गंगेति यो ब्रूयात् योजनानां शतैरपि।
मुच्यते सर्वपापेभ्यो विष्णुलोकं स गच्छति॥

गंगाजलकी यह विशेषता है कि वह कभी बिगड़ता नहीं, उसमें कभी कीड़े नहीं पड़ते।

गंगासागर—यह स्थान जहाँ गंगाजी समुद्रसे मिलती हैं। मकर संक्रान्तिके दिन यहाँ बहुत बड़ा मेला होता है। यहाँके स्नान ध्यान, दानका बड़ा पुण्य है।

हरिद्वारे प्रयागे च गंगासागर-संगमे।
सर्वत्र दुर्लभा गंगा त्रिस्थानेषु सुदुर्लभा॥

गजमुक्ता—पुराने हाथीके माथेमें पाया जानेवाला मोती। किन्तु आजके वैज्ञानिक आजतक हाथीके मस्तकमें मोती नहीं पा सके। इसलिये वे गजमुक्ताको कल्पित मानते हैं और बड़े मोतीको ही गजमुक्ता मानते हैं। हमारे यहाँ मुक्ता उत्पन्न होनेके आठ स्थान माने हैं—गज, मेघ, शूकर, शंख, मत्स्य, सर्प, सीपी और बाँस।

करीन्द्र-जीमूत-वराह-शङ्ख-
मत्स्यादि-शुक्त्युद्भव-वेणुजानि।
मुक्ताफलानि प्रथितानि लोके
तेषान्तु शुक्त्युद्भवमेवभूमिः॥

गंधमादन—एक पर्वत जो रोमक पत्तन (रोम नगर) के उत्तरमें केतुमाल और इलावृत्त वर्षके बीचमें नील और निषधतक फैला हुआ है। विष्णुपुराणके मतसे यह सुमेरुके दक्षिणमें है जिसपर जम्बू नामका वृक्ष है। इसके पूर्वमें चैत्ररथ, दक्षिणमें गन्धमादन, पश्चिममें वैभ्राज, उत्तरमें नन्दन नामके चार मनोहर उपवन हैं जिनमें देवता विहार करते हैं। गंधमादनपर नित्य किंपुरुष या किन्नर और किन्नरी, सिद्ध, चारण, विद्याधर और विद्याधरियाँ विहार करती हैं। इस पर्वतपर महाभद्र नामका बहुत बड़ा सुन्दर सरोवर भी है। किन्तु सिद्धान्त-शिरोमणिके अनुसार मानसरोवर ही गंधमादन पर्वत है।

गन्धर्व—यह एक प्रकारकी अत्यन्त सुन्दर देव योनि है जो देवताओंकी सभामें गान, वाद्य और नाट्य करते हैं। इनकी दो जातियाँ हैं—दिव्य और मर्त्य। जो मनुष्य इस कल्पमें अपने पुण्य-बलसे गधर्व हुए हैं वे मर्त्य हैं। जो इस कल्पके प्रारम्भसे गन्धर्व हैं वे दिव्य हैं। हरिवंशके मतसे स्वारोचिष मन्वंतरसे अरिष्टाके गर्भसे गन्धर्वोंका जन्म हुआ।

गन्धवती—१. पुरी जिलेमें भुवनेश्वरके पास यह बहती है।

शिवपुराणके मतसे दक्षिण समुद्रके पास विन्ध्यपादसे यह नदी निकली है।

**गंभीरा**—चर्मण्वती या चम्बल नदीकी एक शाखा।

**गरुड़**—विनताके गर्भसे और कश्यपके औरससे इनका जन्म हुआ। अरुण इनके भाई हैं जो सूर्यके आगे रहते हैं। ये स्वयं अण्डा फोड़कर निकले थे। एकबार गरुड़ अमृत लेकर विष्णुके साथ जा रहे थे। विष्णुने प्रसन्न होकर कहा—वर माँगो। गरुड़ने कहा—मैं आकाशगामी होकर आपके ऊपरके भागमें रहूँ और अमृतके बिना ही अजर अमर बना रहूँ। विष्णुसे यह वर पाकर गरुड़ने विष्णुसे कहा—आप भी वर माँगिए। विष्णुने कहा—आप मेरा वाहन बनिए और मेरे ध्वजपर रहकर मेरे ऊपर भी रहिए।

**गवालम्भ**—गोवध। (देखो चर्मण्वती)

**गाण्डीव**—अर्जुनका धनुष। यह धनुष ब्रह्माने प्रजापतिको, इन्होंने इन्द्रको, इन्द्रने सोमको और सोमने वरुणको दिया था। तब अग्निने वरुणसे प्रार्थना करके यह धनुष अर्जुनको दिलाया था। इन सबमें ब्रह्माने १००० वर्ष, प्रजापतिने ५०३ वर्ष, इन्द्रने ८५ वर्ष, सोमने ५०० वर्ष, वरुणने १०० वर्ष और अर्जुनने ६५ वर्ष इस धनुषको धारण किया था। दधीचिकी हड्डीसे यह बनाया गया था।

**गान्धर्व (विवाह)**—आठ प्रकारके विवाहोंमेंसे एक विवाह—जिसमें वर और कन्या परस्पर एक दूसरेसे प्रेम करके विवाह कर लेते हैं। यह विवाह क्षत्रियोंके लिये ही ठीक माना गया है। आठ प्रकारके विवाह हैं—ब्राह्म, दैव, आर्ष, प्राजापत्य, आसुर, गान्धर्व, राक्षस और पैशाच।

**गायत्री**—एक मन्त्र।

ॐ भूर्भुवः स्वः तत्सवितुर्वरेण्यं भर्गो देवस्य धीमहि धियो यो नः प्रचोदयात्।

यह मन्त्र वेदमाता है और द्विजोंका उपास्य मन्त्र है। इसके द्रष्टा ऋषि विश्वामित्र हैं। सूर्य इसके देवता हैं।

**गारुडास्त्र**—वह अस्त्र या बाण जिसके चलानेसे सर्प या विष भाग जायँ।

**गार्हपत्य**—१ वह अग्नि जो यजमान या गृहपतिके साथ सदा रहती है।

२ वह कुण्ड जिसमें गार्हपत्य अग्नि रखी जाती है।

**गुण**—सत्व, रज और तम नामक तीन गुण जिनके मेलसे यह सृष्टि हुई है।

**गुरुदक्षिणा**—गुरुसे विद्या लेकर श्रद्धाके साथ गुरुको जो भेंट दी जाय उसे गुरुदक्षिणा कहते हैं। कभी-कभी गुरुलोग स्वयं दक्षिणा माँग भी लेते थे। जिसे पूरा करना शिष्य अपने लिये गौरव समझता है।

**गुह**—निषाद—शृंगवेरपुरके एक शूद्र जातिके मुखिया जिन्होंने रामको वनवासके समय गंगाके पार उतारा था। कुछ लोग निषादको केवट मानते हैं किन्तु निषाद-जाति शूद्रोंमेंसे ही है। ये लोग शिकार खेलने, मछली मारते और डाका डालते थे। मनुके मतसे ब्राह्मण पिता और शूद्र मातासे उत्पन्न जाति ही निषाद जाति है। कुछ लोग इन्हें धीवर भी मानते हैं।

**गेरू**—अनेक स्थानोंमें निकलनेवाली लाल मिट्टी जो भुरभुरी होती है। यह कच्चा और पक्का होता है वह पक्का गेरू कहलाता है। सोनेपर रंग चढ़ानेपर और घर रँगनेमें इसका प्रयोग होता है।

**गोकर्ण**—बम्बई प्रान्तके उत्तर कनारा जिलेमें कुमटा तालुकेमें कुमटा नगरसे १० मील उत्तर हिन्दुओंका प्रसिद्ध पवित्र तीर्थ स्थान है। रावण और कुम्भकर्णने यहां पर तप किया था। यहीं पर महाबलेश्वरका मन्दिर है।

गोत्र—वंश। जिस पूर्व पुरुषसे किसीके कुलकी उत्पत्ति होती है उस कुलके सब लोग उस पूर्व पुरुषके गोत्रके समझे जाते हैं।

गोद—गोदावरी नदीके पासका स्थान।

गोदान—विवाह आदि मंगल कार्योंमें सवत्सा गौ देनेका बड़ा पुण्य लिखा है। और मृत्युके समय जो गोदान करते हैं उन्हें साक्षात् स्वर्ग लोक मिलता है।

गोदावरी—दूसरा नाम गौतमी नदी है। तीर्थयात्राको आयी हुई ब्राह्मणोंसे एक कामुकने बलपूर्वक रमण किया और जब उससे पुत्र उत्पन्न हुआ तब उसे परित्याग कर दिया। इससे दुखी होकर ब्राह्मणोंने तप किया और गोदावरी नदी बन गई। बम्बई प्रान्तके नासिक जिलेके त्र्यंबक गाँवके पास पहाड़से यह नदी निकलती है और दक्षिण पठारको पार करती हुई ९०१८ मीलतक बहती हुई बंगालकी खाड़ीमें समुद्रसे जा मिली है।

गोप्रतार—सरयूके तीरपर जिस स्थानपर रामने अपना पाँचभौतिक शरीर त्याग किया था वही गोप्रतर या गोप्रतार तीर्थ कहलाता है।

गोरोचन—या गोरोचना—पीलेरंगका एक सुगंधित द्रव्य जो गौके माथेसे निकलता है। इसीसे यंत्र और देवताओंके कवच लिखे जाते हैं।

गोवर्धन—वृन्दावनके पास एक पर्वत जिसे श्रीकृष्णने अपनी उँगलीपर उठाया था।

ग्रह—सूर्य, चन्द्र, भौम, बुध, गुरु, शुक्र, शनि, राहु और केतु। इनमें मेषका सूर्य, वृषका चंद्र, मृगका मंगल, कन्याका बुध, कर्कका बृहस्पति, मीनका शुक्र, तुला का शनि उच्च होता है। इसी प्रकार तुलाका सूर्य, वृश्चिकका चंद्र, कर्कका मंगल, मीनका मंगल, मकरका बृहस्पति, कन्याका शुक्र, मेषका शनि नीच होता है।

ग्रहण—जब पृथ्वी और सूर्यके बीच चंद्रमा आ जाता है तो सूर्यग्रहण होता है और जब चंद्रमा और सूर्यके बीच पृथ्वी आ जाती है तब चंद्रग्रहण लगता है।

ग्राह—मकर या घड़ियाल।

घड़ियाल—जलजन्तु जिसका रूप छिपकली-के समान किन्तु आकार इतना बड़ा होता है कि ये गाय और भैंसको निगल जाते हैं, इन्हें ग्राह या मगर भी कहते हैं।

चकवा—चक्रवाक—जलके पास रहनेवाला एक पक्षी जो देखनेमें हंसके समान होता है। इसकी लंबाई २५-२६ इंच होती है। कहा जाता है कि दिनमें चकवा और चकवी दोनों चोंच मिलाकर बैठते हैं और साथ-साथ जलमें तैरते हैं किन्तु रातमें अलग-अलग हो जाते हैं। इनके माथेकी चोटी और दोनों पंखोंका रंग गेरुआ होता है छाती तथा पीठका रंग घना नारंगिया होता है। इनकी गर्दनके नीचे और छातीके ऊपरके हिस्सेमें तीन-चार अंगुल चौड़ा एक चमकीला काले रंगका फीतासा होता है जो छातीसे लगाकर पीठके ऊपरसे घूमा हुआ रहता है। यह चकवेको होता है, चकवीको नहीं, कुछ चकवोंको भी नहीं होता है। पंखोंका निचला भाग कुछ-कुछ पीलापन लिए लाल होता है, कुछ चकवोंके इस स्थानपर लाल और काले धारे भी होते हैं। इनके पंख और पेट आदि और रंगोंके भी होते हैं। चकवीकी देहका रंग पीला और ललाई लिए हुए श्वेत होता है। मस्तक और गर्दनका रंग चूहेके रंगका तथा चोंच और पैर काले होते हैं। ये बड़े सजग रहते हैं इसलिये अहेरी लोग इन्हें जल्दी नहीं मार पाते हैं। भारतमें जाड़ेके दिनोंमें दिखाई पड़ते हैं।

चकवी—(देखो चकवा)

चक्र—एक प्रकारका अस्त्र जो लोहेके

पहिए जैसा तीखी धारवाला होता है। शुक्रनीतिके अनुसार आठ अरों वाला उत्तम, ६ वाला मध्यम, चार वाला अधम कहलाता है। युवकके लिये १६ अंगुलका उत्तम, १४ का मध्यम और १२ का निकृष्ट समझा जाता है। इसकी परिधि में पुट्ठोंकी चौड़ाई तीन अंगुल उत्तम, ढाई अंगुल मध्यम और दो अंगुल अधम समझी जाती है। इसका किनारा चारों ओरसे तीखा पैना होना चाहिए।

चक्रवर्ती—एक समुद्रसे दूसरे समुद्र तक फैले हुए राज्यके राजा जिन्हें दूसरे राजा लोग कर देते हों। ऐसे सात राजा चक्रवर्ती माने गए हैं—

भरतार्जुनमान्धातृभगीरथयुधिष्ठिराः।
सगरो नहुषश्चैव सप्तैते चक्रवर्तिनः॥

चँवर या चामर—सुरागायकी पूँछ। जिससे चँवरी या मुरछल बनाई जाती है। सुरागायको चमरी मृग कहते हैं। यहां चँवर डुलवानेसे दीर्घायु, डंडेसे भय और विनाश, डजलेसे धन तथा कीर्ति और धनेसे संपदा मिलती है।

चराडी—दुर्गा।

चन्द्रकान्तमणि—एक प्रकारका रत्न जो पूर्णिमाके चन्द्रमाको सामने पाकर द्रवित होता है। युक्ति-कल्पतरुमें लिखा है—

पूर्णेन्दुकरसंस्पर्शादमृतं स्रवति तत्क्षणात्।
चन्द्रकान्तं तदाख्यातं दुर्लभं तत्कलौ युगे॥

चन्द्रहार—गलेमें पहननेका सोनेका आभूषण जिसमें जड़ाऊका काम हो।

चन्द्रहास—रावणका खड्ग।

चर्मण्वती—चंबल नदी। इसका दूसरा नाम चर्मवाला और शिवनद भी है। प्राचीन दशपुर नगर इसीके तटपर था। महाराज रन्तिदेवने प्रतिदिन गवालम्भ अर्थात् कई सौ बैल मारकर ब्राह्मण और अतिथियोंको खिलाते थे। उन बैलोंके चमड़े और पसीनेसे इस नदीकी उत्पत्ति हुई। यमुनाकी सहायक नदी इन्दौर राज्यके जनपाव पर्वतसे निकलकर यमुनामें मिल गई है।

चातक—पपीहा। यह पक्षी स्वातिके जलके अतिरिक्त कोई दूसरा जल नहीं पीता। चातकके शरीरके ऊपरका भाग हरा और पंख काले होते हैं। इसकी जड़में सफेद और काला मिला हुआ, कंधेरके पंख श्वेत और पूँछ काली होती है। चातकीका रंग भी ऐसा ही होता है किन्तु उसकी पूँछका रंग घना काला होता है किन्तु पंख चातक के पंखोंके समान काला नहीं होता। चातक और चातकी दोनोंकी चोंच और पैरोंका रंग कुछ नीला और भूरा होता है। नेत्र श्वेत, और धुँधले रंगके होते हैं। यह लगभग ५॥ इंच लम्बा होता है। इसके पंख लगभग ३॥ इंच पूँछ २ इंच और चोंच पौन इंचकी होती है। कहा जाता है कि इसके गलेमें एक छेद होता है और जब यह पानी पीने लगता है तो बहुत सा पानी इसके गलेसे निकल जाता है।

चामर—मृग—सुर गाय। (देखो चँवर)

चारण—राजाओंके यहाँ उनकी वंशकीर्तिका विवरण रखनेवाले और अवसरपर कवितामें कीर्ति कहनेवाले लोग। इन्हें कुशीलव, भाट और मन्त्रीजन भी कहते हैं।

चित्रकूट—प्रयागसे दक्षिणमें मन्दाकिनी नदीके किनारे पर्वत बाँदा जिलेमें है। वनवासके प्रारम्भिक दिनोंमें राम इसी पर्वतपर रहे। इसे ही रामगिरि भी कहते हैं।

चित्रा—२७ नक्षत्रोंमें यह १४वाँ तारा अत्यन्त उज्ज्वल प्रभावाला है। इसमें एक तारा है। यह पूर्व दिशामें निकलता और पश्चिममें

ग्रस्त होता है। चित्रामें उत्पन्न हुआ मनुष्य शत्रुओंको ग्रस्त रखता, नीति-शास्त्रमें निपुण और अनेक शास्त्रोंका पण्डित होता है। पुराणके अनुसार यह दक्ष प्रजापतिकी चौदहवीं कन्या और चन्द्रकी पत्नी है। चैत्रकी पूर्णिमाको चन्द्रमा इसीका भोग करता है। चित्रामें यात्रा निषेध है।

चूडामणि—सिरपर पहननेका शीशफूल नामका गहना जो माथेके ऊपर ठीक बीचमें माँगपर पहना जाता है।

च्यवन—ऋषि। इनके पिता महर्षि भृगु और माता पुलोमा थीं। जब ये माताके गर्भमें थे उस समय एक राक्षस इनकी माताको हरण करनेको आया। अपनी माताकी रक्षा करनेके लिये ये तत्काल गर्भसे निकलकर आए और तत्काल उसे मार डाला इसीलिये इनका नाम च्यवन पड़ा। एक बार तपस्या करते-करते इनके शरीरपर वल्मीक या बाँबी उठ आई। केवल दोनों आँखें खुली चमकीली रह गईं। एक दिन शर्यातिकी पुत्री सुकन्याने कुतूहलवश उनमें काँटे चुभा दिए। महर्षिके क्रोधसे शर्यातिके सामन्तोंका मल मूत्र रुक गया तब शर्यातिने क्षमा माँगकर अपनी कन्या ब्याह दी। ये इतनी साध्वी थीं कि जब अश्विनीकुमारने परीक्षा लेनेके लिये इन्हें फुसलाया तब भी ये दृढ़ रहीं। इससे प्रसन्न होकर इनके पति च्यवनजीको अश्विनी कुमारने सुन्दर युवक बना दिया। इसके बदलेमें च्यवन ऋषिने अश्विनीकुमारको यज्ञमें सोम रस दिया। इसपर इन्द्र रुष्ट हो गए और इनपर वज्र चलाया। च्यवनने अपने मन्त्र बलसे उन्हें रोक दिया और उनका नाश करनेके लिए एक विकराल असुरकी सृष्टि की। तब इन्द्र भयभीत होकर च्यवनकी शरणमें आया और इन्द्रको मुक्ति मिली। उस विकराल असुरको च्यवनने चार भागोंमें बाँटकर स्त्री, मद्य, द्यूत, और मृगयामें प्रतिष्ठित कर दिया।

छतिवन या सप्तपर्ण—भारतके सभी शीतप्रधान प्रदेशोंमें होनेवाला वृक्ष। इसके एक-एक पत्तेमें कई दल होते हैं। इसका पेड़ बड़ा होता है और टहनियोंमेंसे दूध निकलता है। इसका दूध फोड़ेको अच्छा कर देता है और तेलमें मिलाकर कानमें डालनेसे दर्द दूर हो जाता है।

छलिक—एक प्रकारका रूपक या नाटक।

छोहारा—सूखा हुआ खजूर।

जटायु—एक प्रसिद्ध पक्षी जो सूर्यके सारथी अरुणके औरस तथा श्येनीके गर्भसे उत्पन्न हुए थे। इनके बड़े भाईका नाम संपाती था। जब रावणने सीताका हरण किया तब जटायुने रावणसे युद्ध किया और उसके हाथों मारा गया। रामने अपने पिताका मित्र समझकर उनका दाहसंस्कार किया।

जनक—निमि वंशमें ह्रस्वरोमाके पुत्र, मिथिलाके राजा, सीताके पिता। निमिने वशिष्ठकी उपेक्षा करके यज्ञ किया। इसपर वशिष्ठने क्रुद्ध होकर शाप दे दिया। तब ऋषियोंने निमिकी देहको मथा जिसमेंसे एक पुत्र उत्पन्न हुआ जिसका नाम मथित होनेके कारण मिथि हुआ। इन्हीका दूसरा नाम जनक था। इन्हींके द्वारा स्थापित देश मिथिला कहलाया। ये ब्रह्म-ज्ञानी और विरक्त थे। इसलिये विदेह कहलाते हैं और उपदेष्टा होनेके कारण राजर्षि कहलाते हैं।

जनपद—एकही बोली बोलनेवाले लोग जितने प्रदेशमें बसते हों उसे जनपद कहते हैं।

जनस्थान—(१) दण्डकारण्य। (२) दण्डकारण्यके पासका स्थान। इक्ष्वाकुवंशके राजपुत्र दण्डने जब शुक्राचार्यकी कन्या अरजाके

बलात्कार किया तब शुक्राचार्यने शाप दिया तुम सात रात्रिमें भस्म हो जाओ। उन्हींके नामपर इस वनका नाम दंडकवन पड़ा और उसमें जिस स्थानपर रहनेसे तपस्वियोंकी रक्षा हुई थी उसे जनस्थान कहते हैं। (२) दंडकारण्यका वह स्थान जिसमें रावणकी सेना लेकर खर, दूषण आदि रहते थे।

जयन्त—इन्द्रका पुत्र।

जया—पार्वतीजीकी सखी जो तपस्याके समय उनके साथ थी।

जलकुक्कुट—पनडुब्बी नामक पक्षी जो जलमें डूबकर मछली आदि जीव निकालकर खाता है। मुरगाबी।

जातकर्म—दस संस्कारोंमेंसे चौथा संस्कार। इसका विधान यह है कि पुत्रके जन्मका समाचार सुनते ही पिताको यह कहना चाहिए—नाभिं मा कृन्तत, स्तनं च मा दद्त। (नार न काटना, स्तन न पिलाना) और फिर सचैल स्नान करके गणेश, मार्कण्डेय और षोडशमातृकाका पूजन करके वसुधारा तथा नान्दीमुख श्राद्ध कार्य करना चाहिए। तब किसी ब्रह्मचारी, कुमारी, गर्भवती या वेदनिष्ठ ब्राह्मणसे एक पत्थरकी पटिया धुलवाकर दाहिने हाथकी अनामिका और अंगुष्ठमें चावल और जौ लेकर 'कुमारस्य जिह्वां निर्मोष्टि इयमाज्ञा' कहकर कुमारको सुंघाना चाहिए। फिर सोनेकी सलाईमें घी लेकर यथाविधि मन्त्रोंके साथ बालककी जीभपर लगाना चाहिए और 'नाभिं कृन्तत, स्तनं दद्त' (नार छेदो, स्तन पिलाओ) कहकर बाहर चला जाना चाहिए।

जानकी—जनककी पुत्री, रामकी धर्मपत्नी। इनको वैदेही, मैथिली, सीता और धरणीसुता भी कहते हैं। खेत जोतते हुए राजा जनकको हलके फालसे टकराए हुए एक मिट्टीके घड़ेमें मिली थीं। अतः ये जनककी अयोनिजा कन्या थीं और हलके उत्पन्न होनेके कारण सीता कहलाईं। इनका जन्म वैशाख शुक्ल अष्टमीको हुआ था। जब रावणने ऋषियोंसे भी कर माँगा तो उन्होंने अपने अँगूठे चीरकर उसके रक्तसे घड़ा भरभर रावणके पास यह कहकर भेज दिया कि इसमें तुम्हारा विनाश निहित है। रावणने यह घड़ा मिथिलाके खेतमें गड़वा दिया। वही ऋषियोंका रक्त सीताके रूपमें उत्पन्न हुआ।

चन्द्रक्षय—(देखो क्षय)

जूही—सफेद चमेलीसे मिलते जुलते छोटे छोटे फूल जो हिमालयकी ढालपर झाड़ियोंमें होते हैं और फुलवारियोंमें लगाए जाते हैं। इसका पौधा कुन्दसे मिलता है और बरसातमें फूलता है। इसे संस्कृतमें यूथिका कहते हैं क्योंकि ये झुंडके झुंड गुच्छोंमें लगते हैं।

ज्वार—प्रतिदिन समुद्रमें दो बार पानी घटता बढ़ता है। इस चढ़ाव-उतारको ज्वार-भाटा कहते हैं। जब पानी बढ़ता है तब ज्वार होता है, जब उतरता है तब भाटा होता है। ज्वारको संस्कृतमें वेला कहते हैं। प्राय: १२ घंटे २८ मिनटपर ज्वार आता है।

डंश—(दंश) जंगली मच्छर, डाँस। इस मच्छरके काटनेपर बड़े-बड़े ददोरे पड़ जाते हैं और बड़ी खुजलाहट होती है।

तक्षक—आठ नागोंमेंसे एक नाग। इसका जन्म कश्यप और कद्रुके गर्भसे हुआ था। यह खाण्डव वनमें रहता था। और इसने ही शृंगी ऋषिका शाप सफल करनेके लिये राजा परीक्षितको काट लिया था जिससे क्रुद्ध होकर जनमेजयने सर्प-यज्ञ किया था। यज्ञका समाचार सुनकर तक्षकने इन्द्रकी शरण ली और वासुकीने यज्ञ रोकनेके लिये आस्तीकको भेजा। राजा जनमेजयने तक्षकको इन्द्रका शरणागत जानकर ऋत्विजोंसे कहा कि तक्षकके साथ इन्द्रको भी आहुति कर

डालिए। फलतः तक्षकके साथ इन्द्र भी अग्निकी ओर आकृष्ट हो गए तब इन्द्रने डरकर तक्षकको छोड़ दिया जो अग्निकी ओर गिरने लगा। इसी समय आस्तीकने अपनी ज्ञान देकर महाराज जनमेजयसे सर्प-यज्ञ बन्द करनेकी भिक्षा माँगी। और तभीसे यह प्रसिद्धि है कि आस्तीकका नाम जपनेसे सर्प भय नहीं रहता। सर्प दूर करनेका मंत्र यह है—

सर्पापसर्प भद्रन्ते दूर गच्छ महाविष।
जनमेजयस्य यज्ञान्ते आस्तीक वचनं स्मर।
आस्तीकवचनं श्रुत्वा यः सर्पो न निवर्तते।
शतधा भिद्यते मूर्ध्नि शिंशवृक्षफलं यथा।

विश्वास किया जाता है कि इच्छानुसार मनुष्य शरीर धारणकर सकता था। यह कहा जाता है—

मसूरं निम्बपत्रं च योऽत्तिमेषगते रवौ,
अपि रोषान्वितस्तस्य तक्षकः किं करिष्यति।

वैशाखमें जो मसूर और निम्बके पत्ते खाते हैं उनपर क्रोध करके तक्षक भी कुछ नहीं बिगाड़ सकता अर्थात् उन्हें कोई विष नहीं चढ़ सकता। नागोंमें ये आठ प्रधान नाग हैं—अनन्त, वासुकि, पद्म, महापद्म, तक्षक, कर्कोटक, शंख और शेष।

तपोवन—नदीके किनारे हरे भरे साथ फलोंसे युक्त जिस वनमें महर्षि लोग तपस्या करते थे।

तमसा—राम या छोटा सरयुग नदी। जिसके स्मरण करनेसे पाप नाश हो उसका नाम तमसा है—यस्या स्मरणाच्छाम्यति पाप सा तमसा। वन जाते समय रामने पहली रात इसी नदीके किनारे बिताई थी। यह नदी वर्तमान आजमगढ़ और बलिया जिलेमेंसे होती हुई बलियाके पास गंगामें मिल गयी है।

तमाल—एक वृक्ष जो बीस अट्ठाइस फुट तक ऊँचा होता है। देखनेमें गहरा हरा और सुन्दर होता है। वैशाखमें इसमें बड़े बड़े श्वेत फूल लगते हैं और कमला नीबू जैसा एक फल लगता है जिसका छिलका बेलके समान चिकना और पीला होता है किन्तु यह इतना खट्टा होता है कि एक बार खानेसे कई दिनतक दाँत खट्टा रहता है। सियार इसे बहुत खाते हैं। इसके पत्ते तेजपातके समान होते हैं और इसकी छाया बड़ी घनी होती है। इसे नीलताल कालताल और नीलध्वज भी कहते हैं। यों तो भारतमें सभी स्थानों पर यह वृक्ष होता है किन्तु समुद्रके किनारे भी बहुत पाये जाते हैं।

तमोगुण—सत्व, रज, तम तीन गुणोंमेंसे एक जिसमें यह गुण विशेष होता है वह क्रोधी और दुष्कर्मा होता है।

तर्पण—अपने पितरोंको जल दान देकर तृप्त करनेका कार्य। यह तर्पण विशेष विधानके साथ किया जाता है। तर्पणका यह फल लिखा है—कि तर्पण करनेवालेको किसी प्रकारका दुःख नहीं होता।

ताड़का—यह सुकेतु नामक पराक्रमी यक्षकी कन्या थी जिसे उसने ब्रह्मासे वरके रूपमें पाया। इसमें एक सहस्र हाथियोंका बल था। यह जम्भके पुत्र सुन्दसे व्याही थी। जब अगस्त ऋषिने सुन्दको मार डाला तब यह अपने पुत्र मारीचको साथ लेकर अगस्त्य ऋषिको खाने दौड़ी किन्तु उनके शापसे दोनों राक्षस हो गए। तभीसे यह राक्षसी अगस्त्यजीका तपोवन नष्ट करने लगी और वहाँके सब ऋषियोंको खा गयी। इसीलिए यह जगह ताड़का जंगल कहलाता है। जब यह विश्वामित्रजीके यज्ञमें भी विघ्न करने लगी तब वे राम, लक्ष्मणको ले आए और रामने उनका

वध किया। स्त्री समझ कर जब राम झिझक रहे थे तब विश्वामित्रने कहा था—

जो स्त्री वीरके समान युद्ध करे लज्जा और कोमलताका त्याग करे उसे मारनेमें स्त्रीवधका दोष नहीं लगता।

ताण्डव—एक प्रकारका नृत्य। पुरुषोंके नृत्यको ताण्डव और स्त्रियोंके नृत्यको लास्य कहते हैं। यह नृत्य शिवजीको अत्यन्त प्रिय था।

१—किसीके मतसे इस नृत्यके प्रवर्तक शिव हैं।

२—तण्डु नामक ऋषिने पहले पहल इसकी शिक्षा दी थी अतः इसका नाम ताण्डव पड़ा।

ताम्रपर्णी—एक नदीका नाम। यह मद्रास प्रान्तके तिन्नेवेलि जिलेमें है। इसे उस भागमें पमने कहते हैं। यह पश्चिमघाट पर्वतसे निकलकर बंगालकी खाड़ीमें जा गिरती है। जल बहनेकी सुविधासे इसमें ८ पुल हैं। ७ हिन्दू राजाओंने, एक अंग्रेजी सरकारने १८६९ ई० में बनवाई। अशोकके समय पाण्ड्यगणका राज्य ताम्रपर्णी तक था।

२—इसीके आसपास ताम्रपर्णी नामकी एक और नदी। जो पश्चिमकी ओर बहती है।

३—मद्रास प्रान्तके वेल्लाम जिलेकी एक छोटी नदी।

तारकासुर—एक दैत्यका नाम। यह तार नामक असुरका पुत्र था। इसके हजारों वर्ष तपस्या करनेके फलस्वरूप एक ऐसी ज्योति मस्तकसे फूट निकली जिससे इन्द्रादि देवता जलने लगे। देवताओंने यह वृत्तान्त ब्रह्मासे कहा। तत्काल ब्रह्माजी तारकासुरके पास गए। वरदानके रूपमें उसने दो वर माँगे। १-मेरे समान कोई बली न हो। २-मैं शिवके पुत्रके अतिरिक्त किसीसे न मारा जाऊँ। वर पाकर वह अपने घर आया। सब असुरोंने उसे राज्याभिषेक किया। वह संसारमें नाना प्रकारका अत्याचार करने लगा। इससे देवता बहुत दुःखी हुए। तब शिवके पुत्र कार्तिकेयने उसका वध किया। (देखो कार्तिकेय)।

ताल—संगीतके समय गीतकी प्रत्येक कड़ीका समय नापनेके लिए हाथकी जो ताली बजाई जाती है उसे ताल कहते हैं। अथवा मृदंग, तबले आदि पर विशेष बोलोंमें बँधे हुए जो विभिन्न कड़ियोंके समयकी अभिव्यक्ति की जाती है उसे ताल कहते हैं। ऐसी ताल अनेक हैं। तालकी उत्पत्ति महादेवजीके ताण्डवके "ता" और पार्वतीजीके लास्यके "ल" से हुई। यह दो प्रकारका होता है। मार्ग और देशी। भरतने ६० प्रकारके मार्ग ताल और १२० प्रकारके देशी तालोंका विवरण दिया है। जिनमेंसे केवल थोड़ेसे ताल प्रयुक्त होते हैं।

तिन्नी—तीनार या मुन्यन्न। यह एक प्रकारका चावल होता है जो अपने आप बिना बोए उत्पन्न हो जाता है। प्रायः व्रतोंमें भी लोग इसका प्रयोग करते हैं।

तिल—यह छोटा,पतला, चिपटा बीज होता है जो काला, सफेद और लाल रंगका होता है इसीमें एक छोटा तिल भी होता है जिसे जंगली तिल भी कहते हैं। तैल शब्द इसी तिलके तेलके लिए प्रयुक्त होता है। यह श्राद्ध तर्पणादिमें अधिक काम आता है, इसके फूलकी उपमा नाकसे दी जाती है जो सफेद रंगका गिलासके आकारका होता है, ऊपर चार दलोंमें विभक्त रहता है जिसपर भीतरकी ओर बैंगनी धारियाँ होती हैं। चार फुटतक ऊँचा होता है। इसके पत्ते ८, १० अंगुल लंबे और तीन-चार अंगुल चौड़े होते हैं जिसके किनारे टेढ़े-मेढ़े होते हैं।

तिलक १—चन्दन केशर आदिसे तिलके फूलके समान माथे छाती या हाथपर जो चीता जाय उसे तिलक कहते हैं। २—लोधका पेड़। ३—पुन्नागकी जातिका एक पेड़ जिसमें वसन्त ऋतुमें पत्तेके आकारके फूल लगते हैं।

तिलाञ्जलि—अपने पितरोंको तृप्त करनेके लिए तर्पणके समय जलमें तिल डालकर जो अंजलि दी जाती है।

तीर्थ—नदियोंके संगम, तट अथवा अन्य किसी महापुरुषके जन्म-स्थान अथवा किसी पवित्र घटनाके स्थानको तीर्थ कहते हैं जहाँ स्नान करने, निवास करने या दर्शन करनेसे पाप दूर हो जाते हैं। तीन प्रकारके तीर्थ बताये गये हैं—जंगम, मानस और स्थावर। ब्राह्मण लोग जंगम तीर्थ, सत्य, क्षमा इन्द्रिय निग्रह, दया, ऋजुता, दान, दम, सन्तोष, ब्रह्मचर्य, प्रियवादिता, ज्ञान, धैर्य और तपस्या ये मानस तीर्थ हैं। अन्य गंगा, काशी आदि स्थावर तीर्थ हैं।

तुरही—मुँहसे फूँककर बजाए जानेवाला एक लंबा बाजा। तूर्य।

तूणीर—तरकस। बाण रखनेका खोल। जो दाहिने कन्धेकी ओर पीठसे बँधा रहता है।

त्रयी—ऋक् यजुः और साम ये तीन वेद। सृष्टिके आदिमें ऋङ्मय ब्रह्मा, स्थितिमें यजुर्मय विष्णु, और अन्तमें साममय रुद्र ही त्रयी हैं।

त्रिकूट—तीन शिखरोंवाला पर्वत। ऐसा पर्वत एक लंकामें है, दूसरा क्षीरसागरमें है, तीसरा गुजरातमें गिरिनार पर्वतमें है जिसे पारकर रघु सिन्धकी ओर गये थे।

त्रिपुर विजय—तारकासुरके तीन पुत्र। तारकाक्ष, कमलाक्ष और विद्युन्मालीने तपस्या करके ब्रह्मासे यह वर ले लिया कि हम तीनों लोक पुरोंमें रहकर पूजित हों और जब एक साथ मिल जायँ तब उस समय जो एक समय एक बाणसे तीनों पुरोंका नाश कर दे उसीके हाथसे हमारी मृत्यु हो। मयदानवने इनके लिए स्वर्गमें सोनेका, अन्तरिक्षमें चाँदीका, और मर्त्यलोकमें लोहेका लोक बसाया। इन दानवोंने वरके कारण देवताओंपर अत्याचार प्रारम्भ कर दिये। तब महादेवजीने सब देवताओंका आधा-आधा बल लेकर ब्रह्माजीको सारथी बनाकर विश्वकर्माके बनाये रथपर चढ़कर दिव्य धनुष खींचकर त्रैलोक्य-सार-भूत-बाण छोड़ा जिससे त्रिपुर नष्ट हो गये और भगवानने तीनों पुरोंको जलाकर पश्चिम सागरमें फेंक दिया।

त्रिपुष्कर तीर्थ—ब्रह्माका बनाया एक तीर्थ, जहाँ तीन तालाब हैं।

त्रिशंकु—एक सूर्यवंशी राजा जो सशरीर स्वर्ग जाना चाहते थे। जब वशिष्ठ और उनके पुत्रोंने ऐसा यज्ञ करना स्वीकार नहीं किया तब त्रिशंकुने विश्वामित्रकी शरण ली। विश्वामित्रने जो यज्ञ किया उसमें कोई देवता नहीं आए तब विश्वामित्रने क्रोधसे त्रिशंकुसे कहा—मेरी तपस्याके फलसे तुम सशरीर स्वर्गमें चले जाओ। स्वर्गकी ओर आते देखकर इन्द्रने उसे धकेलकर कहा—तुमपर गुरुका शाप है, तुम औंधे मुँह करके लौट जाओ। जब वह नीचे गिरने लगे तब विश्वामित्रने वहीं रोक दिया। तबसे त्रिशंकु वहीं नीचे सिर किए हुए लटके हैं।

त्रिशूल—तीन फलकयुक्त एक महादेवजीका अस्त्र।

त्रेता—सत्ययुग, त्रेता, द्वापर, कलियुग नामक चार युगोंमेंसे एक। कार्तिक-शुक्ल नवमीको त्रेता युगकी उत्पत्ति हुई। इस युगमें बारहलाख छानवे हजार वर्ष होते हैं। मनुष्यकी आयु १० हजार वर्षकी होती है। लम्बाई १४ हाथ होती है। इसमें तीन चरण पुण्य और

एक चरण पाप होता है, चाँदोंके पाप हो कार्ममें आते हैं। इस युगमें वामन, परशुराम और रामका अवतार होता है। मनुके अनुसार इस युगमें मनुष्योंकी आयु ३०० वर्षकी होती है। जो अधिक विवेक पूर्ण प्रतीत होता है।

त्रोटक—यह ५, ७, या ९ अंकका एक नाटक होता है। जिसमें स्वर्ग और पृथ्वी दोनोंके विषय वर्णन किए जाते हैं। शृंगारस प्रधान होता है और नायक कोई दिव्य मनुष्य होता है। विक्रमोर्वशीय नाटक त्रोटक ही है।

द

दक्ष—आदितिके पिता और प्रजापति। इन्होंने अपनी १० कन्याएँ धर्मको, १३ कश्यपको, २७ चन्द्रमाको, दो-दो भृगु, अंगिरा और कृशाश्वको तथा ४ तार्क्ष्यको दी थी। चन्द्रमाको जो इन्होंने कन्याएँ ब्याही थीं उनमेंसे रोहिणीको वह सबसे अधिक प्रेम करता था तब कृत्तिका आदि सातने दक्षसे यह बात कही। जब दक्षके समझानेपर भी चंद्रमा रोहिणीसे ही स्नेह करता रहा तब दक्षने उसे शाप दिया कि तुझे क्षय हो जाय। किन्तु फिर चंद्रमाके गिड़गिड़ानेपर इतना समाधान कर दिया [redacted] मासमें एक पक्ष तुम्हारा क्षय होगा और एक पक्षमें वृद्धि होगी।

(देखो कृत्तिका)

दक्षकन्या—दक्षकी असिक्नी नामक पत्नीसे ६० कन्याएं हुईं। (देखो दक्ष)

दक्षिण—पूर्व, आग्नेय, दक्षिण, नैर्ऋत्य, पश्चिम, वायव्य, उत्तर, ईशान, ऊर्ध्व और अधः नामक दस दिशाओंमेंसे तीसरी दिशा। सूर्यकी ओर मुँह खड़े होकर दाहिना हाथ अपने कन्धेकी ओर बढ़ा देनेसे जिधर संकेत होता है वही दक्षिण दिशा है।

दक्षिणनायक—कई नायिकाओंपर समान प्रेम रखनेवाला सबको प्रसन्न रखनेवाला।

दक्षिण-पवन—दक्षिण दिशासे आनेवाला पवन। वसन्त ऋतुमें जो पवन दक्षिणकी ओरसे चलता है। स्वास्थ्यके लिए लाभकर है। इसीलिए वसन्तमें दाक्षिण तिल सेवन करनेका विधान है।

दक्षिणायन—आकाश-मण्डलमें सूर्य प्रति वर्ष आषाढ़ मासके अन्तमें उत्तरकी ओर जहाँ तक पहुँचते हैं अर्थात् सीधे किरण डालते हैं। वहाँ तकका नाम उत्तर संक्रान्ति और उस उत्तर संक्रान्तिसे लेकर जहाँ तक दक्षिणकी ओर पहुँचते हैं अर्थात् सूर्य जब श्रावणसे पौष मास तक उत्तरसे दक्षिणकी ओर जाते हैं तब उसे दक्षिणायन कहते हैं और माघसे आषाढ़ तक दक्षिणसे उत्तरकी ओर चलते हैं तब उत्तरायण कहते हैं।

दण्ड—१—डण्डा २—अपराध करनेपर किसीको शारीरिक कष्ट या आर्थिक असुविधा दी जाती है उसे दण्ड कहते हैं।

दण्ड नीति—अर्थशास्त्र तथा राजनीतिशास्त्र अर्थात् राज्य शासनके चलानेके नियम और उपदेश—

दण्डेन नीयते मेदं दण्डं नयति वा पुनः।
दण्डनीतिरिति ख्याता त्रीन् लोकानतिवर्तते॥

ब्रह्माने लोक स्थितिके लिए दण्ड नीति बनाई।

दन्तक्षत—काम शास्त्रके अनुसार स्तन, कपोल, ओष्ठ तथा अधरपर जो दाँतके चिह्न बना दिए जाते हैं वे स्त्रियोंके सुखकर होते हैं—

स्तनयोर्गण्डयोश्चैव ओष्ठे चैव तथाधरे।
दन्ताघातः प्रकर्तव्यः कामिनीनां सुखावहः॥

दर्भ—(दे० कुश)

दशपुर—वर्तमान मन्दसोर नगर जो मध्य भारतमें स्थित है। कुछ लोगोंका विश्वास है कि कालिदास यहींके थे।

दशार्ण—विन्ध्यके पूर्व दक्षिणका देश जिसमें दशान नदी बहती है और जिसकी राजधानी विदिशा (वर्तमान भिलसा) थी, जो कि भूपाल से १३ कोस उत्तर पूर्व बेतवाके किनारे पहाड़ीपर बसी हुई है।

दाक्षिणात्य (अग्नि)—जो धनुषाकार कुण्डमें अग्निशालाके दक्षिणमें और गार्हपत्य अग्निके आग्नेयकोणमें स्थित होती है।

दाक्षायणी—दक्षकी पुत्री कश्यपकी स्त्री अदिति तथा इन्द्रकी माता।

दाभ—(देखो कुश)

दाम—साम, दाम, दण्ड, भेद नामक चार नीतियोंमेंसे एक। धनका लोभ देकर शत्रुको फँसाने की चाल।

दिग्गज—आठों दिशाओंको सँभालनेवाले और पृथ्वीको दबा रखनेवाले आठ हाथी। पूर्वमें ऐरावत, आग्नेयमें पुण्डरीक, दक्षिणमें वामन, नैऋत्यमें कुमुद, पश्चिममें अंजन, वायव्यमें पुष्पदन्त, उत्तरमें सार्वभौम और ईशानमें सुप्रतीक।

दिग्पति—ज्योतिषके अनुसार विभिन्न दिशाओंके स्वामी ग्रह। पूर्वके सूर्य, आग्नेयके शुक्र, दक्षिणके मंगल, नैऋत्यके राहु, पश्चिमके शनि, वायव्यके चन्द्रमा, उत्तरके बुध और ईशानके बृहस्पति।

दिग्पाल—दसों दिशाओंको पालन करने वाले दस देवता। पूर्वमें इन्द्र, आग्नेयमें अग्नि, दक्षिणमें यम, नैऋत्यमें नैऋत, पश्चिममें वरुण, वायव्यमें मरुत, उत्तरमें कुबेर, ईशानमें ईश्वर (शिव) ऊर्ध्व दिशामें ब्रह्मा, अधो दिशामें अनन्त।

दिग्विजय—अपना पराक्रम विख्यात करनेके लिए सब देशोंको जीतकर जीते हुए राजाओंसे कर मात्र लेकर उन्हें राज्य लौटा देना।

दिङ्नाग—प्रमाण समुच्चयके लेखक विख्यात बौद्ध ग्रन्थकार। मल्लिनाथने दिङ्नागको कालिदासका प्रतिद्वन्द्वी माना है।

दिव्यलोक—स्वर्ग, वैकुण्ठ आदि वे लोक जिनमें देवता रहते हैं।

दिव्यास्त्र—मंत्रोंसे चलाये जानेवाले वे अस्त्र-शस्त्र जो देवताओंसे प्राप्त किये जाते हैं।

दुपहरियाका फूल—डेढ़ दो हाथ ऊँचे-ऊँचे एक पौधेके सांचे डण्ठलमें लगनेवाला कटोरेके आकारका गोल-गहरे लाल रंगका फूल। यह दोपहरमें खिलकर फूलता है और संध्यासे प्रातः तक मुरझाया रहता है। इसके पौधेके पत्ते ८-१० अंगुल लम्बे एक-डेढ़ इंच चौड़े और गहरे हरे रंगके होते हैं।

दुर्वासा—एक मुनि। जो शिवजीके अंशसे अत्रिके पुत्र थे। और्व मुनिकी कन्या कन्दलीसे इनका विवाह हुआ था। विवाहके समय इन्होंने प्रतिज्ञाकी थी कि पत्नीके सौ अपराध तक क्षमा करेंगे। सौ अपराधके पश्चात् अपनी स्त्रीको शापसे भस्म कर दिया। इस पर और्वने शाप दिया कि तुम्हारा अभिमान दूर होगा। फलतः अम्बरीषने इनका अभिमान दूर किया। ये बड़े क्रोधी थे। इन्हींके शापसे शकुन्तलाके पति दुष्यन्तने उसका प्रत्याख्यान किया था और इन्हींके शापसे यदुवंश नष्ट हुआ था।

दूषण—(दे० खर)

देव—अमर। देवता। ये स्वर्ग लोकमें रहते हैं। इनकी पलकें नहीं गिरती और इनके पैर भूमिको स्पर्श नहीं करते।

देव उठनी एकादशी—(देवोत्थान्या एकादशी) कार्तिक शुक्ल एकादशीको विष्णु भगवान

योगनिद्रासे जागते हैं। इसीलिए उसे देवोत्थान एकादशी कहते हैं। आषाढ़ शुक्ल ११ को विष्णु भगवान योगनिद्रामें सोते हैं।

देवगिरि—देवताओंका प्रिय एक पर्वत, जो कैलासके पास स्थित है यहाँ अनेक देवताओंकी मूर्तियाँ हैं। सुमेरु और हिमालयकोभी देवगिरि कहते हैं।

देवदार—देवदारु नामका एक बहुत ऊँचा पेड़ जो हिमालयपर ६ हजार से ८ हजार फीट तककी ऊँचाईपर उगता है। यह पेड़ ८० गजतक सीधे ऊँचे चला जाता है। कुमाऊँसे लेकर काश्मीरतक इसके जंगल हैं। इसकी पत्तियाँ पतली और नुकीली होती हैं और इसका घेरा ऊपरसे नीचे तक ढालुआँ होता है। इसकी लकड़ी, सुन्दर हल्की सुगन्धित और गेहुँए रंगकी श्वेत होती है और इसमें घुन या कीड़े नहीं लगते।

देवसेना—देवताओंकी सेना—कार्त्तिकेयकी पत्नी, और प्रजापतिकी कन्या जो सावित्रीके गर्भसे उत्पन्न हुई थी। इनका दूसरा नाम षष्ठी या महाषष्ठी भी है। एक बार केशी दानव इन्हें हर कर ले गया तब इन्द्रने इनकी रक्षाकी और स्कन्दसे इनका विवाह करा दिया।

देवांगना—अप्सराएँ—देवताओंकी पत्नियाँ

दैत्य—असुर—जो कश्यपके औरस पुत्र उनकी दिति नामक पत्नी से उत्पन्न हुए थे।

ध

धनुषयज्ञ—सीताजीके विवाहके लिए जनकजीने यह प्रण किया था जो महादेवजीका धनुष उठाकर उसपर डोरी चढ़ा देगा उसीके साथ सीताजीका विवाह होगा। यद्यपि बहुत राजाओंने धनुष उठानेका प्रयत्न किया किन्तु रामके अतिरिक्त कोई भी धनुष नहीं उठा सका इसलिए सीताजीका विवाह रामसे हुआ।

धर्म—जिस कामसे इस लोकमें अभ्युदय और परलोकमें मोक्ष मिले वही धर्म है।

धर्मासन—राजा या न्यायाधीश जिस आसनपर बैठ कर न्याय करता है।

धातु—वह मूल क्रियारूप जिससे क्रियाके अनेक रूप बनते हैं—जैसे गम्, इ, आदि।

ध्वजा—१ झंडीका डंडा। २ झण्डा।

न

नक्षत्र—अश्विनी आदि २७ तारक समूह। (देखो कृत्तिका)

नखक्षत—रतिकालमें प्रेयसीके शरीरपर प्रियतम द्वारा बनाए गए नखके चिह्न। कामशास्त्रमें इसपर विस्तारसे वर्णन किया गया है।

नटी—नटकी पत्नी।

नन्दनवन—इन्द्रका वह उद्यान जिसमें मनुष्य अपना भोगकाल पूरा करके इस वनमें विहार करते हैं। यह विश्वभरके सब स्थानोंमें सुन्दरतम माना गया है। यहाँ आकाश गंगामें सुनहले कमल खिलते हैं। भूमिपर कल्पवृक्ष फलता फूलता है, कामधेनु रहती है। और यहाँ पहुँचकर लोग अप्सराओंके साथ विहार करते हैं।

नन्दिग्राम—अयोध्यासे चार कोसपर एक गाँव। जहाँ भरतने रामके वियोगमें १४ वर्षतक तप किया था।

नन्दिनी—सुरभिकी कन्या और वशिष्ठकी कामधेनु जिसे प्रसन्न करके दिलीपने पुत्र पाया था। एक दिन सेना लेकर विश्वामित्र वशिष्ठके यहाँ गए। वशिष्ठने नन्दिनी गौके प्रभावसे इच्छानुसार भोज कराया। विश्वामित्रने यह गौ माँगी। जब वशिष्ठने अस्वीकार कर दिया तब वे बलपूर्वक गौको ले चले। मार्गमें नन्दिनीके चिल्लानेसे उसके विविध अंगोंसे म्लेच्छों और यवनोंकी इतनी सेनाएँ निकल पड़ी कि विश्वामित्र हार गए।

नन्दी—१—शालंकायन। शिवजीके द्वारपाल। २—शिवजीके एक प्रकारके गण जिनके तीन भेद होते हैं:—कनकनन्दी, गिरिनन्दी और शिवनन्दी।

नमुचि—१—एक दानव। जो शुम्भ और निशुम्भका तीसरा भाई था और कश्यपकी दनु नामक पत्नीसे उत्पन्न हुआ था। २—विप्रचित्ति नामक दानवका पुत्र। जो इन्द्रका मित्र था और जिसने सोमरसके साथ इन्द्रका बल हर लिया था और जिसे इन्द्रने सरस्वती और अश्विनी कुमारसे वज्र लेकर मारा था, इन्द्रने इससे प्रतिज्ञा की थी कि मैं न तो तुम्हें दिनमें मारूँगा न रातमें। न सूखे अस्त्रसे न गीले अस्त्र से। इसीलिए समुद्रके झागके समान एक वज्रास्त्रसे उसका वध किया।

नमेरु—एक प्रकारका पुन्नाग वृक्ष। इसे हिन्दीमें सुलतानी चम्पा कहते हैं। इसका फूल बड़ा-बड़ा होता है जिसमेंसे अत्यन्त सुन्दर गंध निकलती है और फूल लाल होता है।

नरकट—सरकण्डेके समान दलदलमें होनेवाली एक घास। जिसमें पोरदार छड़ी निकलती है जिससे लिखनेके कलम बनाये जाते हैं। इसका पौधा बेंतके समान, पत्तियाँ बाँसकी पत्तियोंके समान, डंठल या छड़ी पोली होती है। जिसकी हुक्केकी निगालियाँ, टोकरी और मोढ़े भी बनते हैं। इसे नरकुल भी कहते हैं।

नर्मदा (नदी)—यह रीवाँ राज्यके अमरकण्टक पहाड़से निकलकर भड़ौंचके पास अरब सागरमें गिर जाती है। यह विन्ध्यके दक्षिण ८०० मील तक बहती है। अमरकण्टकसे निकलकर माल भूमिमें पहुँचकर वहाँसे ७० फुट नीचे गिरकर कपिलधारा प्रपात बनाती है। इस नदीमें स्नान करनेका बड़ा पुण्य बताया गया है क्योंकि यह शंकरकी देहसे उत्पन्न हुई है।

नलकूबर—कुबेरका पुत्र, मणिग्रीवका भाई। एक बार यह कैलास पर्वतपर मदिरा पीकर स्त्रियोंके साथ विहार कर रहा था तब नारदने शाप दिया, जिससे ये वृन्दावनमें यमलार्जुन हुए थे।

नलगिरि—(हाथी) जो उज्जयिनीके राजा चंडप्रद्योतके यहाँ था।

नवमल्लिका—१. चमेली, २. नेवारी।

नहुष—ये चन्द्रवंशी राजा आयुके पुत्र और पुरूरवाके पौत्र थे। ये बड़े प्रतापी चक्रवर्ती राजा थे। जब वृत्रासुरके मारनेके कारण ब्रह्महत्याके डरसे इन्द्र कमलनालमें छिप गए, तब बृहस्पतिने नहुषको इन्द्र बना दिया। वहाँ इन्द्राणीपर मोहित होकर जब इन्होंने उन्हें पास बुलाना चाहा। तब इन्द्राणीने कहलाया कि आप सप्तर्षियोंके कन्धेपर पालकीपर चढ़कर आइए। पालकीपर चढ़कर हड़बड़ीमें इन्होंने सप्तर्षियोंसे कहा—सर्प, सर्प अर्थात् जल्दी-जल्दी चलो। इसपर अगस्त्यजीने इन्हें शाप दे दिया। जाओ, सर्प हो जाओ। किन्तु प्रार्थना करनेपर अगस्त्यने कहा—युधिष्ठिर तुम्हें शापमुक्त करेंगे। इसीसे ये बहुत दिनों द्वैतवनमें पड़े रहे और जब इनकी पकड़से भीमको छुड़ानेके लिये युधिष्ठिर आए तब इनकी मुक्ति हुई।

नाग—कश्यपकी कद्रु नामक पत्नीसे अनन्त वासुकि, कम्बल, करकोटक, पद्म महापद्म, शंख, कुलिक और अपराजित नामके नाग उत्पन्न हुए। ये नाग भूमिके नीचे रामणीयक द्वीपमें रहते थे।

नागकन्या—नागजातिकी कन्याएँ जो बहुत सुन्दर बताई गई हैं।

नागपाश—वरुणका अस्त्र जिससे वे शत्रुओंको बाँध लेते हैं। मेघनादने इन्द्रसे यही अस्त्र प्राप्त किया था। तंत्रके अनुसार दाईं फेरेके बन्धनका नाम नागपाश है।

नागरमोथा—नागरमुस्ता—एक प्रकारकी घास। जो जंगली सूअर बहुत खाते हैं।

नान्दी—नाटकके प्रारम्भमें देवताओंके प्रसन्न करनेके लिए जो प्रार्थनाएँ की जाती हैं। साहित्यदर्पणके अनुसार यह आठ या १२ पदोंमें होनी चाहिए किन्तु भरतने १० पदोंको भी लिखा है। नान्दीका पाठ मध्यम स्वरमें होना चाहिए।

नारद—अपने पितरोंको सदा जलदान देनेके कारण इनका नाम नारद पड़ा। ये ब्रह्माके मानस-पुत्र उनके कण्ठसे उत्पन्न हैं। ये देवर्षियोंमेंसे प्रधान माने जाते हैं।

नारायण—(नर-नारायण) एक बार शरभरूपी महादेवने अपने शक्तिसे नरसिंहके दो टुकड़े कर डाले जिसमें उनके नररूपसे तपस्वी मुनि नरकी उत्पत्ति हुई और सिंहाकृति देहसे नारायणकी। ये नर और नारायण हिमालयपर बदरिकाश्रममें तपस्या करने लगे। वहाँ उनके तपसे डर कर इन्द्र बाधा देनेके लिए अप्सराएँ भेजीं। उन्हें लज्जित करनेके लिए नर-नारायणने अपनी जंघासे उर्वशी उत्पन्न करके खड़ी कर दी।

निचुल—एक प्रकारके बेतका पेड़।

निमि गुरु—मिथिलावंशको स्थापित करनेवाले और इक्ष्वाकुके पुत्र जिन्होंने विदेह वंश चलाया। एक बार निमिने वशिष्ठको बुलाया किन्तु वशिष्ठजी इन्द्रका यज्ञ करने चले गए तब निमिने दूसरे ऋषियोंको बुलाकर यज्ञ प्रारंभ किया। इसपर वशिष्ठने शाप दिया मेरी अवज्ञा करनेके कारण तू देहहीन होगा और तेरा शरीर नहीं रहेगा। निमिने भी वशिष्ठको शाप दिया कि बिना समझे बूझे शाप देनेके कारण आपका भी देह नहीं रहेगा। यह कहकर निमिने शरीर छोड़ दिया और उनकी देह तेलमें रख दी गई। उधर वशिष्ठजी शरीर छोड़ कर मित्रावरुणके तेजमें मिल गए और फिर मित्रावरुणके वीर्यसे उर्वशीके द्वारा उत्पन्न हुए। यज्ञकी समाप्तिपर जब देवताओंने मृतक निमिसे वर मांगनेके लिए कहा—तब उन्होंने उत्तर दिया—मैं जीना नहीं चाहता। किन्तु यही चाहता हूँ कि मैं आँखोंपर रहूँ तब ये सबकी पलकोंपर रहते हैं। उनकी मृतदेहसे मथकर एक पुत्र उत्पन्न किया गया जिसका नाम जनक रखा गया। और इसी मथनेसे उत्पन्न होनेके कारण उनका नाम मिथि भी था। उसी समयसे निमि सबकी पलकोंपर रहते हैं और सबकी पलकें उठी रहती हैं। उन्हींका कुल निमिका कुल कहलाता है।

निर्विन्ध्या—विन्ध्याचलसे निकली हुई एक नदी।

नीच—पहाड़ी—जो विन्ध्याकी ही एक प्रशाखा है।

नीति—षड् नीति सन्धि, विग्रह, यान, आसन, संश्रय, द्वैधीभाव।

नीवार—(देखो तिन्नी)

नैऋत—१—एक राक्षस। २—नैऋत-कोणके दिग्पाल।

नैऋती—पश्चिम-दक्षिण कोणकी दिशा।

नैमिषारण्य—वर्तमान निमिखार नामका तीर्थ जो अवधके सीतापुर जिलेमें है। यहाँ गौरमुख मुनिने निमिषमात्रमें असुरोंको भस्मकर दिया था इसीलिए इसका नाम नैमिषारण्य पड़ा। देवी भागवतमें लिखा है:—जब कलिकालके भयसे ऋषि लोग ब्रह्माके पास गये तब उन्होंने मनोमय चक्र देकर कहा कि जहाँ इसकी नेमि या घेरा चूर-चूर हो जाय वही पवित्र स्थान समझकर रहना। वही नैमिषारण्य है। यहाँ गोमती नदी बहती है।

नैमिषेय यज्ञ—नैमिषारण्यमें किया हुआ यज्ञ।

न्यायासन—( दे० धर्मासन )

प

पक्ष—प्रतिमासमें १५ दिनका समय। कृष्ण पक्षमें चन्द्रमा नित्य एक कला घटता है शुक्ल पक्षमें नित्य एक कला बढ़ता है।

पंचतत्त्व—पृथ्वी, जल, अग्नि-वायु आकाश, इन्हीं पाँचके संयोगसे सारी सृष्टि बनी है।

पंचवटी—१—पीपल, बेल, बड़, आँवला और और अशोकके वृक्षोंका समूह। इनमेंसे पीपलको पूर्वकी ओर बेलको उत्तर, बड़को पश्चिम, आँवलेको दक्षिण और अशोकको आग्नेयकोणमें लगाकर पाँच वर्ष बाद इस पंचवटीको प्रतिष्ठा करनी चाहिए और इसके बीचमें चार हाथ लंबी चौड़ी वेदी बनानी चाहिए।

२—दण्डकारण्यमें नासिकके पास गोदावरीके किनारे एक वन जिसमें वनवासके समय राम, लक्ष्मण, सीताने निवास किया था और जहाँ शूर्पणखाके नाक-कान काटे गये थे। और सीताहरण हुआ था।

पंचवाण—१—कामदेव २—कामदेवके पाँच बाण—द्रवण, शोषण, तापन, मोहन और उन्मादन। कामदेवके पाँच बाण ये हैं—कमल, अशोक, आमकी मंजरी, नवमल्लिका, ( चमेली ) और नीला कमल।

अरविन्दमशोकञ्च चूतञ्च नवमल्लिका।
नीलोत्पलञ्च पञ्चैते पञ्चबाणस्य सायकाः॥

पञ्चाप्सर—पम्पासर—जहाँ शातकर्णि मुनि तपस्या करते थे। जिनका तप भंग करनेके लिये इन्द्रने पाँच अप्सराएँ भेजीं थीं। रामायणमें इन्हें भाण्ड-कर्णि लिखा है।

पर्णकुटी—पत्तोंसे छायी हुई कुटिया या झोपड़ी। वनवासके समय लक्ष्मणने पञ्चवटीमें रामके लिए बड़ी सुन्दर पर्णकुटी बनाई थी। जिसकी प्रशंसा वाल्मीकिने की है।

पताका—झण्डी। झण्डीका कपड़ा।

पद्मराग—लाल रंगका लाल नामक मणि। कहा जाता है कि जब इन्द्रने असुरोंको मारते समय उनका रक्त पृथ्वीपर न गिरने देनेके लिए सूर्यको नियुक्त किया और जब रावणके डरसे सूर्य गिर गए तब असुरोंका रक्त सिंहल देशमें रावण-गंगा नदीमें जा गिरा। उसीसे तीन प्रकारके लालमणिकी उत्पत्ति हुई। सुगन्धि, कुरुविन्द, और पद्मराग। पद्मरागका रंग कमल जैसा, चमक कुसुम् जैसी कोयल सारस, या चकोर जैसा देखनेमें लाल जैसा होता है।

पन्ना—इसे ही मरकत कहते हैं। इसका रंग हरा उजला होता है। कहा जाता है जिस समय नाग राज वासुकी दैत्यपतिका पित्त लेकर चले जारहे थे उस समय गरुड़ उसे ग्रसनेको तैयार हुए। उसी समय वासुकीने वह पित्त तुरुष्कदेशके पर्वतकी घाटियोंपर फेंक दिया। और वहीं मरकतमणि या पन्ना फैल गया। पन्नेमें यह गुण है कि सर्पका जो विष औषधि या मंत्रसे दूर न हो वह इससे दूर हो जाता है पन्ना धारण करनेसे सब पाप क्षय हो जाते हैं, धनधान्यकी वृद्धि, युद्धमें विजय विष रोगोंका नाश होता है।

पंपासर—( दे० पंपास्सर ) दक्षिणमें पंपा नदीके किनारे और ऋष्यमूक पर्वतके पास एक तालाब है। वर्तमान बनगलय नदी ही पंपा नदी जान पड़ती है और पश्चिमी घाट ही ऋष्यमूक पर्वत है। यहीं मतंग ऋषिका आश्रम भी था।

पद्मासन—बाएँ जंघेके ऊपर दाहिना जंघा चढ़ाकर छातीपर अंगूठा रखकर नासिकाके अग्र-भागको देखना पद्मासन कहलाता है। इस आसनको साधनेसे किसी प्रकारकी कोई व्याधि नहीं होती।

परमानन्द—निर्विकल्प समाधिके समय योगीको त्रिकुटीमें जब परम ज्योतिका प्रकाश

जो विशेष मापके अनुसार लम्बी, चौड़ी, गहरी और ऊँची बनाई जाती है।

वैखरी—कण्ठसे उत्पन्न होनेवाला स्वर जो स्पष्ट व गम्भीर सुनाई पड़े।

वैजयन्ती—एक प्रकारकी माला जो पाँच रंगोंकी और घुटनों तक लटकी होती है। इसे श्रीकृष्णजी पहिनते थे।

वैतालिक—चारण या बन्दी जो प्रातःकाल मङ्गल-गीत व बाद्य बजाकर राजाओंको जगाते थे।

वैदूर्य [ मणि ]—पीले रंगकी मणि जिसके देवता केतु हैं। इसके धारण करनेसे केतुका दोष नष्ट हो जाता है। इसे लहसुनियाँ कहते हैं।

वैभ्राज—देखो नन्दन-वन।

वैयाकरण—व्याकरण जाननेवाला।

वैष्णव [ बाण ]—विष्णुका बाण।

व्यूह—शत्रुसे रक्षा करनेके लिये जो सेनाका विशेष संगठन किया जाता है उसे व्यूह कहते हैं। यह व्यूह चार प्रकारका होता है, दण्ड, भोग, मण्डल और असंहत और इनके भी बहुतसे भेद हैं।

व्रत—किसी विशेष पर्वपर विशेष प्रकारका आहार-विहार सम्बन्धी आचारका पालन करना।

## श

शक्रावतार—एक तीर्थ जो गंगाके किनारे है जहाँ शकुन्तलाकी अँगूठी गिर पड़ी थी। [ वर्तमान सोरों ] जो बदायूँ जिलेमें है।

शृंगार—नवरसोंमें प्रधान। इसे भरतने रसराज माना है। इसमें दो आलम्बन होते हैं नायक और नायिका, ३३ संचारियों और नवों अनुभावोंका प्रयोग होता है। इसका स्थायीभाव रति है—पुंसः स्त्रियां स्त्रियः पुंसि संयोगं प्रति या स्पृहा। स शृंगार इति ख्यातः रति क्रीडादि कारणम्॥ इसके दो भेद हैं। विप्रलम्भ और संभोग। जहाँ नायक या नायिकाका अनुरागसे परिपूर्ण रहनेपर अपने अपने अभिलषित लोगोंके साथ संयोग नहीं होता वहां विप्रलम्भ शृंगार होता है। जिस समय दम्पतिके दर्शन, स्पर्शन, चुम्बन एवं परिरम्भण आदिका संघटन होता है, उस समय संभोग शृंगारकी उत्पत्ति होती है। बिना विप्रलम्भके सम्भोग कभी परिपुष्ट नहीं हो सकता।

न विना विप्रलम्भेन सम्भोगः पुष्टिमश्नुते।
कषायिते हि वस्त्रादौ भूयान् रागो विवर्धते॥

शकुन—शुभाशुभ सूचक लक्षण—जो चिह्न देखनेसे शुभाशुभ जाना जा सके।

शक्ति—( शस्त्र ) बर्छी जो फेंककर मारा जाय।

शची—इन्द्रकी पत्नीका नाम जो दानवराज पुलोमकी कन्या थी।

शतघ्नी—बर्छी, एक प्रकारका शस्त्र। यह किसी बड़े पत्थर या लकड़ीके कुन्देमें बहुतसे कील वग़ैरे ठोककर बनाया जाता है। इसका व्यवहार युद्धके समय शत्रुओं पर फेंकनेमें होता है। यह शस्त्र दुर्गके चारों ओर रखा होता है—

दुर्गंच परिखोपेतं वप्राट्टालक संयुतम्।
शतघ्नी-यंत्रमुख्यैश्च शतशश्च समावृतम्॥

शब्दवेधी—( बाण ) एक प्रकारका बाण। शब्दोच्चारणके साथ ही जो तालु छेदकर ऊपर निकलता है।

शम्बूक—एक शूद्र तपस्वी। इसकी तपस्याके कारण त्रेता युगमें रामराज्यमें एक ब्राह्मणका पुत्र अकाल मृत्युको प्राप्त हुआ था। उसे रामने मारकर मृत ब्राह्मण पुत्रको पुनरुज्जीवित किया।

शमी—एक प्रकारका वृक्ष। यह यज्ञके कार्यमें आता है। भारतके प्रायः सभी प्रदेशोंमें पाया जाता है। बंगाल और बिहारमें अधिक

होता है। इसकी लकड़ी खदिर जैसी ही होती। इस जातिके लाल पत्तेवाले वृक्ष अग्निगर्भ कहलाते हैं।

शरत्—ऋतु विशेष। आश्विन और कार्तिक मासमें यह ऋतु मानी जाती है। यह काल उष्ण, पित्तवर्द्धक और मानवों के लिये घातप्रद है। शरत्कालमें वायु प्रशमित और पित्त प्रकुपित होता है। इस कालमें जन्म लेने से मनुष्य उत्तम कार्य करनेवाला, तेजस्वी, पवित्र सुशील, गुणवान् सम्मानी और धनी होता है।

शरभ—एक प्रकारका मृग। इसके आठ पैर होते थे। यह सिंह से भी अधिक बलवान् होता था। अपने लम्बे कण्ठसे यह कुएँमें मुँह डालकर पानी पी लेता था। इसकी जाति नष्ट हो गई है।

शरभंग—एक महर्षि। ये दक्षिणमें रहते थे। वनवासके समय भगवान रामने उनका दर्शन किया था। ये उन महर्षियोंमें हैं जिन लोगोंने दक्षिणके देशोंमें आर्य सभ्यताका विस्तार किया।

शर्मिष्ठा—[ देखो ययाति ]।

शल्लकी—सलईका पेड़।

शस्त्र—खड्ग या तलवार। जो हाथसे पकड़ कर चलाया जाता है उसे शस्त्र और जो फेंककर चलाया जाता है उसे अस्त्र कहते हैं।

शातकर्णि—एक ऋषि। पंचाप्सर नामके क्रीड़ा-सरोवरमें तप करते थे। पहले ये तप करते समय मृगोंके साथ घास चरते थे। तब इन्द्रने पाँच अप्सराओंको भेजकर इन्हें तपसे विरत कर दिया।

शाप—अहित कामना सूचक शब्द, जो ऋषि या तपस्वी लोग किसी पर रुष्ट होकर कहते थे और जो अवश्य पूरा होता था।

शान्तिजल—जो जल पूजाके बाद शान्तिके निमित्त घरके रहनेवाले व्यक्ति पर छिड़का जाता है।

शार्ङ्ग [धनुष]—विष्णुके हाथमें रहनेवाला धनुष जो दधीचि ऋषिकी हड्डीसे बना था।

शाल—शालका पेड़। हिमालयकी तराईमें सतलजसे आसाम तक तथा मध्य भारतमें इसके घने जंगल हैं। यह वृक्ष सीधा लम्बा बढ़ता है। और इसके पत्ते बड़े बड़े होते हैं। इसकी छालमें छेद करने पर गुग्गुल निकलता है। इसके वृक्षमें छोटे छोटे फूलके गुच्छे लगते हैं जिन्हें तोड़कर कोल स्त्रियाँ सन्ध्याको अपने जूड़ेमें खोंस लेती हैं।

शास्त्र—वे प्राचीन ग्रन्थ जिसमें मनुष्योंके अनेक प्रकारके कर्त्तव्य बताए गए हैं तथा अनुचित कर्त्तव्योंका निषेध किया गया है। हमारे यहाँ वे ही शास्त्र प्रामाणिक माने गए हैं जो वेद मूलक हैं। इनकी संख्या १८ है—शिक्षा, कल्प, व्याकरण, निरुक्त, ज्योतिष, छन्द, ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेद, अथर्ववेद, मीमांसा, न्याय, पुराण, आयुर्वेद, धनुर्वेद, गन्धर्ववेद, और अर्थशास्त्र। इन १८ शास्त्रोंको १८ विद्याएँ भी कहते हैं।

शिप्रा—उज्जैनके पास बहनेवाली नदी। जब वशिष्ठने अरुन्धतीके साथ विवाह किया उस समय ब्रह्मा, विष्णु और महादेवने उन्हें शान्तिजल और आशीर्वाद दिया। यह शान्तिजल पहले मानस पर्वतकी कन्दरामें और पीछे सात धाराओंमें विभक्त होकर मानस पर्वतसे हिमालय पर्वतकी गुफा, शिखर और सरोवरमें पृथक् पृथक् भावसे गिरा। उससे शिप्र सरोवर बहुत बड़ा हुआ। बादमें विष्णुने चक्र द्वारा शिखिरिणको काटकर उस प्रवृद्ध जल राशिको पुण्यप्रदा नदी बनाकर पृथिवीपर भेजा। शिप्र सरोवरसे इसकी उत्पत्ति हुई, इसलिए इसका नाम शिप्रा हुआ। इसमें

नहानेसे सभी पाप नष्ट हो जाते हैं। कार्तिक मासकी पूर्णिमा तिथिको इसमें नहानेका विशेष माहात्म्य है।

शिरीष—सिरसका पेड़।

शिलाजीत—पहाड़में उत्पन्न होनेवाली औषधि विशेष। गर्मीके दिनोंमें सूर्यकी किरणों द्वारा सन्तप्त पर्वतोंसे जो धातुसार निकलता है, उसीको शिलाजीत कहते हैं। यह चार प्रकारका होता है—

१—सौवर्ण, जवा पुष्पकी तरह लाल, मधुर, कटु, तीता, शीतवीर्य, और कटुविपाक है। २—राजत, श्वेतवर्ण शीतवीर्य, कटुरस, और मधुर विपाक ३—ताम्र, मयूर कण्ठकी तरह आभाविष्ट, तीक्ष्ण और उष्णवीर्य। ४—आयस, जटायुके पंख जैसा आभाविष्ट, तीता, लवणरस, कटुविपाक, और शीतवीर्य होता है। यही सबसे श्रेष्ठ है।

शुक्र—[ प्र० ] नवग्रहमें पाँचवाँ ग्रह। यह शुभग्रह है। यदि बुरे स्थानमें न हो तो मानवका कल्याण करते हैं। सुख, श्री विलास, भूषण, विज्ञान शास्त्र, कामिनी, स्त्री, संगीत, और कविता शक्ति देनेवाले हैं।

शुक्राचार्य—ये दैत्योंके गुरु और भृगु ऋषिके पुत्र थे। इनकी कन्याका नाम देवयानी तथा पुत्रोंका षण्ड और अमर्क था। देवगुरु वृहस्पतिके पुत्र कचने इनसे संजीवनी विद्या सीखी थी [ देखो ययाति और कच ]।

शूर्पणखा—रावणकी बहिन। विश्रवा ऋषिके औरस और कैकसीके गर्भसे इसका जन्म हुआ था। भगवान रामचन्द्र जब दण्डकारण्यमें गए थे उस समय काम पीड़ित होकर रामके पास ब्याह करनेकी इच्छासे आई थी। रामके इशारेसे लक्ष्मणने इसके नाक कान काट डाले। इसीका बदला लेनेके कारण रावणको साधु वेश बनाकर सीताको हरण करना पड़ा। इसका नख सूपके समान था।

शूली—लोहेकी वह नोकदार किल्ली जिसपर अपराधीकी गुदाकी ओरसे टाँगते थे और वह छिदकर मर जाता था।

शेफालिका—एक प्रकारका पुष्प विशेष। शरत्कालमें इसमें फूल लगते हैं। इस ऋतुके अतिरिक्त इसका पुष्प पूजामें चढ़ाना निषिद्ध है। इसके पत्तेका रस सेवन करनेसे सभी प्रकार के ज्वर नष्ट होते हैं। इसकी गंध मधुरी और मीठी होती है। इसकी प्रत्येक सींकमें अरहरकी पत्तियोंके समान पाँच पाँच पत्तियाँ होती हैं। जिसका ऊपरी भाग नीला और नीचेका भाग सफेद होता है। इसकी अनेक जातियाँ हैं। किसीमें काले और किसीमें सफेद पुष्प लगते हैं। फूल आमके बौरके मंजरीके समान लगते हैं और केशरिया रंगके होते हैं। इसकी माला भगवान् विष्णुके लिये प्रिय है।

शेषनाग—जब यह जगत् प्रलय कालमें नष्ट हो जाता है तब भगवान् लक्ष्मीके साथ क्षीरसागरमें शेषके फणके नीचे शयन करते हैं। ये अपना पूर्व फण फैलाकर कमल पुष्पसे उन्हें आच्छादित करते हैं उत्तर फणसे भगवान्के सिर और दक्षिण फणसे पाँव ढके रहते हैं। पश्चिम फणको फैलाकर भगवान्को हवा करते हैं। ईशान फणके द्वारा शंख, चक्र, नन्द, खड्ग, दोनों तूणीर तथा गरुड़को एवं आग्नेय फणके द्वारा गदा, पद्म प्रभृति धारण किए रहते हैं। इस प्रकार भगवान् विष्णु प्रलयके समय शयन किया करते हैं।

शेषशय्या—(दे०—शेषनाग)

श्राद्ध—शास्त्र विधानके अनुसार पितरोंको उद्देश्य करके जो कर्म किया जाता है उसको श्राद्ध कहते हैं। अन्नादिके दानका विशेष माहात्म्य है।

संस्कृतं व्यञ्जनाद्यञ्च पयोदधिघृतान्वितम्।
श्रद्धया दीयते यस्मात् श्राद्धं तेन निगद्यते॥

**श्रीवत्स**--विष्णुके वक्षस्थल-पर अंगुष्ठ प्रमाण श्वेत बालोंका दक्षिणावर्त्त भौंरीकासा चिह्न जो भृगुके चरण-प्रहारका चिह्न माना जाता है।

**श्रुति**--वेदको श्रुति, धर्मशास्त्रको स्मृति कहते हैं। जहाँ वेद और धर्मशास्त्रका विरोध पड़ता है वहाँ श्रुति ही प्रमाण मानी जाती है।

## ष

**षड्ज**--संगीतमें सप्तकका पहला स्वर। मोरका शब्द षड्ज माना जाता है।

## स

**संस्कार**--अशुद्धि दूर करनेकी क्रिया। शास्त्रोंके अनुसार इस प्रकारके संस्कारसे जीवकी शुद्धि होती है—गर्भाधान, पुंसवन, सीमन्तोन्नयन, जातकर्म, नामकरण, निष्क्रमण, अन्नप्राशन, चूड़ाकर्म, यज्ञोपवीत, वेदारम्भ, समावर्तन, विवाह, गार्हपत्य, अन्त्येष्टि, कर्णवेध, केशान्त-संस्कार हैं।

**सगर**--सूर्यवंशमें बाहु नामक प्रतापी राजा थे। इनकी स्त्रीका नाम यादवी था। एक दिन अकस्मात् इनके ऊपर शत्रुओंने चढ़ाई कर दी, युद्धमें बाहु परास्त हुए और पत्नीके साथ जंगलमें भाग गए। उस समय इनकी पत्नी गर्भिणी थी। यादवीकी सपत्नीको मालूम हुआ कि यादवी गर्भिणी है तो उसने उसे विष पिला दिया पर उससे अनिष्ट नहीं हुआ। राजाकी मृत्यु जंगलमें ही हो गयी। रानी जब राजाके साथ सती होने जा रही थी उसी समय और्व ऋषिने वहाँ आकर उसे रोक दिया। समय पूरा होने पर उसे एक पुत्र उत्पन्न हुआ। और्वने उसका जात-संस्कार किया और विषकर्म-पान करनेके कारण इसका नाम सगर रक्खा। और्वने ही इन्हें वेद-शास्त्र और शस्त्र-विद्याकी शिक्षा दी। बादमें उन्होंने हैहय आदि शत्रुओंको मार डाला। राजा सगर इस तरह शत्रुओंको परास्त कर राजसिंहासन पर बैठे। इनकी दो रानियाँ थीं—वैदर्भी और शैव्या। इन्हें शंकरजी एक पत्नीसे ६० हजार पुत्र होंगे तथा उनका नाश होगा। एक वंशधर पुत्र होगा। कुछ दिन बाद वैदर्भीसे एक कद्दू हुआ और शैव्यासे एक वीर्यवान पुत्र उत्पन्न हुआ। राजा उस कद्दूको फेंकने जा रहे थे कि आकाशवाणी सुनाई दी कि हे राजन् इसमें तुम्हें ६० हजार पुत्र उत्पन्न होंगे। राजाने उस कद्दूमेंसे एक एक बीज निकलवाकर घृत कुवडमें रख दिया और उसकी रक्षाके लिये एक धात्र नियुक्त कर दी। कुछ दिन बाद उसमेंसे एक एक बलिष्ठ पुत्र उत्पन्न हुए। ये लोग देवताओंके साथ अत्याचार करने लगे। कुछ दिन बाद राजा सगरने अश्वमेध यज्ञ प्रारम्भ किया। घोड़ेके साथ उनके ६० हजार पुत्र रक्षाके लिये चले। कुछ दूर पर घोड़ा लुप्त हो गया। राजपुत्रोंने राजासे यह सब घटनाएँ कहीं। राजाने उन्हें खोजनेकी आज्ञा दी। वे सब खोजते खोजते कपिल मुनिके आश्रममें गए। वहाँ बँधे हुए घोड़ेको देखकर इन लोगोंने उन्हें दुत्कारना शुरू किया। ऋषिके क्रोध-पूर्ण दृष्टिसे देखने कारण जलकर ६० हजार पुत्र वहीं भस्म हो गए। बादमें राजा सगरके पौत्र तथा असमंजसके पुत्र राजा भगीरथने कठिन तपस्या करके गङ्गाको लाए और इन लोगोंका उद्धार किया।

**संजीवनी**--१ जीवन देनेवाली औषधि। २. एक विद्या जिसके प्रभावसे मृतक भी जी उठता है। शुक्राचार्यको यह विद्या आती थी इससे कोई दैत्य मरता ही नहीं था। तब देवताओंने बृहस्पतिके पुत्र कचको शुक्राचार्यके पास यह विद्या सीखने भेजा। वहाँ दैत्योंने कई बार कचका वध किया किन्तु शुक्राचार्यने उसे जिला

# कालिदास संबंधी पुस्तकों तथा निबन्धों की सूची

[ डा० राम कुमार चौबे ]

नोट —कालिदास सम्बन्धी निबन्धोंकी संख्या इतनी अधिक है कि उनकी पूरी सूची इस समय बनाना दुष्कर है तथापि मुख्य पुस्तकों और निबन्धोंका विवरण नीचे दिया जाता है।

## पुस्तकें


मैक्डानेल — A History of Sanskrit Literature
वेबर — A History of Indian Literature
विन्टर निट्ज़ — A History of Indian Literature
कीथ — The Sanskrit Drama
— — A History of Sanskrit Literature
— — Classical Sanskrit Literature
कृष्णमाचार्यार — History of *Classical Sanskrit Literature*
कुलकर्णी के ना — Sanskrit Drama and Dramatists
महावीर प्रसाद द्विवेदी — कालिदास
विल्सन — Hindu Theatre
सिलवा लेवी — The Theatre of the Indians (French)
अरविन्द घोष — The Age of Kalidasa
रामकृष्ण भंडारकर — A Peep into the early Hist. of India
— — Early Hist. of the Deccan
द्विजेन्द्रलाल राय — कालिदास और भवभूति
मिराशी वासुदेव विष्णु — कालिदास
चट्टोपाध्याय के मा — The date of Kalidasa
लक्ष्मीधर कल्ला — The birth place of Kalidasa
के एस मा — Kalidasa and Vikramaditya
स्मिथ वी — Early History of India
अग्रवाल व — Studies in Gupta History
मजूमदार चन्द्र मा — Social Life in Ancient India
रामकुमार चौबे — कालिदासकी प्रतिभा और उनके समय तथा अन्य रचना सम्बन्धिनी विवेचना पर एक नवीन दृष्टि
हिलेब्रांट — Kalidasa (German)
हरदत्त शर्मा — Padmapurana and Kalidasa
हूट — Die Zeit des Kalidasa

बलदेव उपाध्याय : संस्कृत कवि-चर्चा
विष्णु कृष्ण चिपलूणकर : संस्कृत कवि पंचक
पराजपे कै. शि. म. : साहित्य संग्रह
लेले कै. शि. म. : विक्रमोर्वशीय सार व विचार
— — : शाकुन्तल सार व विचार
हरिचन्द्र : Kalidasa.
पिशेल : De Kalidasae Shakuntali recensions. ( 1870 )
— — : Die Recensionen der Shakuntala. ( 1875 )
हेनरी पी : Les literatures de l'inde.
वेबर : Indische Studien.
बीलर : Kashmir Report.
भगवतशरण उपाध्याय :Social India as depicted by Kalidasa.
गावराल्सकी : Les Sources de quelques drames Indiens.
शाह. एच. ए. : Kautalya and Kalidasa.
'गावराल्सकी : Fess Schrift Windisch.
— — : The Digvijaya of Raghu. ( 1915 )
बीलर : Die indischen Insschriften.
गाईगेर : Lit Orsd Sperache der Singhalasen.
गन्दर्गीकर : कुमारदास
भाउदाजी : Literary Ramains.
पेस एच : Ein Bertrung Zur Textkritic daes, Kalidasa's Meghadute.
फान श्नोएदर : Indiens Literature und Cultur.
मैक्समूलर : India : what it can teach us.
कर्ण : Introduction to Brihatasnhita of Varahmihir.
कावेल : Buddhacharit of Ashwaghosha
आपटे : Date of Kalidasa ( marathi ) Bombay. Chandragomin und Kalidasa ( German )
चटर्जी ए. एस. : Kalidasa, his poetry and mind.
रामस्वामी शास्त्री : Kalidasa ( Vani Vilas Press )
झाला : Kalidasa ( Bombay 1943 )
सुमनेर एम. : Les Heroines de Kalidasa et Belles de Shakespeares ( Paris )
सिनेविरत्ने : Life of Kalidasa ( Colombo )

## पत्र पत्रिकाओंमें लेख और निबन्ध

हरप्रसाद शास्त्री : Kalidasa, his home JBOS (1916)
I A XLVII p 261
I R XI p 292

मजूमदार : Home of Kalidasa I A XLVII p- 264
ग्रोवर दत्त : Traditions about Kalidasa J A S B XLVII
भाऊदाजी : Saturday Review Jan 1860
J B R A S. 1861

पंडित एस पी : Introduction to Raghuvansha
लासेन : I A II p 451 & 1159-1160
मानियर विलियम्स : Indian Wisdom p 494
मन्दुरीकर : Introduction to Raghuvansha.
वीवर : Malvika & Agnimitra (Berlin)
विलफर्ड : Vikramaditya and Shalivahana Essay AS IX p 117
संकर अय्यर के जी. : Quarterly Journal of mythic Soc VIII
पाठक : Introduction to Meghaduta
नारायणशास्त्री टी एस : Age of Sankaras
Shri Harsha the Dramatist

जायसवाल : Kalidasa I A XL p 265
पाठक : Kalidasa J B R A S XIX 35
चक्रवर्ती : Kalidasa J R A S (1904) p 158
— — (1903) p 183

ब्लाख : Kalidasa Z, D M G (1908) p. 671
हॉर्नले : Kalidasa J. R. A. S (1909)
केनेडी : Kalidasa J, R A S (1908)
तैलंग : Introduction to Mudra Rakshasha
स्मिथ वी : Kalidasa J A S, B (1905) p, 227
कीथ : Kalidasa J. R. A S (1909)
मजुमदार वी स्मि. : Kalidasa J R. A. S. (1909)
मोदी जे. जे · Kalidasa, Asiatic Papers.
गणपति शास्त्री : Introduction to Pratima Natak.
विल्फर्ड : Kalidasa, Asiatic Researches VIII 213
कीलहार्न Kalidasa Got N (1890) p 257
Kalidasa I. A. XIX p. 285

बलदेव उपाध्याय : संस्कृत कवि-चर्चा
विष्णु कृष्ण चिपलूणकर : संस्कृत कवि पंचक
पराजपे कै. शि. म. : साहित्य संग्रह
लेले कै. शि. म. : विक्रमोर्वशीय सार व विचार
— — : शाकुन्तल सार व विचार
हरिचन्द्र : Kalidasa.
पिशेल : De Kalidasae Shakuntali recensions. ( 1870 )
— — : Die Recensionen der Shakuntala. ( 1875 )
हैनरी वी : Les literatures de l'inde.
वेबर : Indische Studien.
बीलर : Kashmir Report.
भागवतशरण उपाध्याय :Social India as depicted by Kalidasa.
गावराम्सकी : Les Sources de quelques drames Indiens.
यार. एच. ए. : Kautalya and Kalidasa.
'गावराम्सकी : Foss Schrift Windisch.
— — : The Digvijaya of Raghu. ( 1915 )
बीलर : Die indischen Insschriften.
गाईगेर : Lit Orsd Speracho der Singhalasen.
नन्दर्गीकर : कुमारदास
भाउदाजी : Literary Remains.
पेल एच : Ein Bertrung Zur Textkritic daes.
Kalidasa's Meghadute.
फान श्लोएडर : Indiens Literature und Cultur.
मेक्समूलर : India : what it can teach us.
कर्न : Introduction to Brihatasnhita of Varahmihir.
कावेल : Buddhacharit of Ashwaghosha
आपटे : Date of Kalidasa ( marathi ) Bombay.
Chandragomin und Kalidasa ( German )
चटर्जी ए. एस. : Kalidasa, his poetry and mind.
रामस्वामी शास्त्री : Kalidasa ( Vani Vilas Press )
झाला : Kalidasa ( Bombay 1943 )
सुमनेर एम. : Les Heroines de Kalidasa et Belles de Shakespeares ( Paris )
सिनेविरत्ने : Life of Kalidasa ( Colombo )

## पत्र पत्रिकाओंमें लेख और निबन्ध


हरप्रसाद शास्त्री Kalidasa his home JBOS (1916)
I A XLVII p 261
I R XI p 292

मजूमदार Home of Kalidasa I A XLVII p 264

माधर सन Traditions about Kalidasa J A S B XLVII

भाऊदाजी Saturday Review Jan 1860
J B R A S 1861

पंडित एस पी Introduction to Raghuvansha

लासेन I A II p 451 & 1158-1160

मानियर विलियम्स Indian Wisdom p 191

नन्दर्गीकर Introduction to Raghuvansha

वानर Malvika & Agnimitra (Berlin)

विलफर्ड Vikramaditya and Shalivahana Essay AS IX p 117

सकर अय्यर के जी Quarterly Journal of mythic Soc VIII

पाठक Introduction to Meghaduta

नारायणशास्त्री टी एस Age of Sankaras
Shri Harsha the Dramatist

जायसवाल Kalidasa I A XL p 265

पाठक Kalidasa J B R A S XIX 35

चक्रवर्ती Kalidasa J R A S (1904) p 158
— — (1903) p 183

ल्वारा Kalidasa Z D M G (1908) p. 671

रौप्सनेके Kalidasa J R A S (1909)

केनेडा Kalidasa J R A S (1908)

तैलंग Introduction to Mudra Rakshasha

स्मिथ वी Kalidasa J A S B (1905) p 237

काय Kalidasa J R A S (1909)

मजूमदार या मा Kalidasa J R A S (1909)

मोदी जे जे Kalidasa Asiatic Papers

गणपति शास्त्री Introduction to Pratima Natak

बेन्ट्ली Kalidasa Asiatic Researches VIII 243

कालहार्न Kalidasa Got N (1890) p 257
Kalidasa I A XIX p 285

लाड्विग : Kalidasa Annual, Rep. of the Ges fus Vaterlandischo Kultur ( Breslaw 1903 )

थाकोबी : ( Jacobi ) Kalidasa Vol. III p. 127

सताचार्य : 1st Verse of Raghuvansha JASB XXI and oriental Conf. Proc. III ( Madras )

शिवप्रसाद भट्टाचार्य : Analysis of Raghuvansha JASB. XXI
Proceedings 4th. oriental Conference
Studies of Ritusanhara. Karma yogin Journal

नोबेल : Kalidasa Z. D. M. G. LXVI
Kalidasa J. R. A. S. 1913. 401
Kalidasa J. R. A. S. 1912

स्ट्रेन्सलर : Kalidasa Z. D. M. G. XLIV

अरविन्द घोष : Kalidasa's Seasons

थेन्डेल : Kalidasa in Ceylon J. R. A. S. ( 1890 )

ग्रॅव्हर्नेन : Are Kalidasa's heroes monogamists J. A. S B. XLVI p. 30

— — : Some Notes on Kalidasa JASB XLVIII ( 32-18 )

वेग्रॅानर्ड : Further proof of Polygamy of Kalidas's heroes JASB. XLVI p. 160

प्राणनाथ पंडित : Morals of Kalidasa JASB XLV p. 352

जेक्सन : Legend of Kalidas preserved in Ujjain JAOS XXII p. 331
: Time Analysis of Drama of Kalidasa JAOS XX p. 311-59
: Diblography of Kalidasa's plays JAOS XXII p. 237 XXIII p. 937

इड्स् ब्रार. सी. : Traditional Account of Kalidasa IA VII 115

होसनॅले : Kalidasa and Kumaradasa IA XLI p. 136

चम्नर्गी जे. सॉ. : Kalidasa the great Indian poet. Journal of Mythic Soc VIII p. 261

नृसिंहाचार्यार : Life of Kalidasa J. of Mythic Soc VIII p. 273

कृष्ण शास्त्री : Formative influences of Kalidas J. My. S. IX p. 557

व्यङ्कट सुब्बय्या : Kalidasa's Sociological Ideals J. My. S. Ibid 95

व्यङ्कट रमनय्या : Some Views of Kalidasa's philosophy and Religion J. M. Y. S. Ibid 98

कृष्ण आयंगर : Kalidasa and Shakespeare J. My. Soc. ibid 151

भंडारकर डी. आर. : Solecisms of Shankaracharya & Kalidasa ( I. A. XLI 211 )

नृसिंहाचार्यार : Kalidas's Religion and Philosophy ( I.A, XXXIX 236 ).

सोवानी वी. जी. : Essay on Society in the time of Kalidasa ( in Malavati )
रामशास्त्री, अलमराजू : Heroines of Kalidasa ( Sah XXII, 15 )
चटर्जी ए. सी. : Kalidasa, his poetry and mind ( M R XI alood Calcutta )
कृष्णमाचार्यार : Kalidasa and Bhavabhuti ( Sah XVIII )
रामानुजाचार्य : Kalidasa's date ( Sah XIX )
रामाचार्य : Kalidas's Love for deers ( Sah XXIV ) ( Sahridaya, a Sanskrit Journal of Madras )
शेषगिरि शास्त्री : Kalidasa ( IA I 310 )
कृष्णस्वामी अय्यर Poetry of Kalidasa ( I R XIV 899 )
भिडे · Notes on Kalidasa ( IA XLXII )
हरिचन्द : Les Citations des Kalidasa dans le traites d' Alankara ( J. A VII No i, ii )
Kalidasa et la poetique de l' Inde Paris Reviewed in ( J. R. A S 1918 )
वैद्य सी वि : Pandyas and the date of Kalidasa
मजूमदार के जी. : Vatsyayana and Kalidas ( IA XLVII 195 )
Kalidasa and Kamandaki ( IA XLVI 220 )
चटर्जी पी के. : Poet Kalidasa and sea voyage ( Journal Dep of Letters Calcutta XVI )
आनन्द कौल : Birth place of Kalidasa ( Journal of Indian His VII 315 )
बालसुब्रह्मण्य अय्यर · Kalidasa his philosophy of Love ( JOR III 310 )
वेन्कट रमय्या सी. के Kalidasa and Bhasa in the light of western Criticism ( J My. XVII 125 )
रंगस्वामी सरस्वती : Kalidasa J. My. XV 269 XVI 98
शाह ए : Kalidasa and Kautilya ( J My. Soc. XI 12, X 303 )
Astronomical date in the dramas of Kalidasa (Proceedings, All India Oriental Congress 1921 )
शंकर अय्यर के. जी · Vikrama theory of Kalidasa's date ( J. My. XI 199 )
चक्रवर्ती Date of Kalidasa J. R A. S ( 1891 ) 330
भाउदाजी On the Sanskrit Poet Kalidasa ( J. B R A. S VI 1920 )
मजूमदार या. सा. Date of Kalidasa ( J B O R S II 388 )

शंकर अय्यर के. जी. : Yasodhaman's theory of Kalidas's date. ( J. B. O. R. S VII 60 )

के. वैन्कैट रमय्या : Kalidasa and Bhasa in the light of western Criticism J. My. S. XVIII 127

सुब्बाराव शास्त्री : Kalidasa's flowers ( Bharati )

वैन्कट रमय्या : Was Kalidasa a votary of Kalidasa ( Bharti V 688 )

रामकृष्ण अय्या : Ritusanhara; Bharati V 387

पिचय शास्त्री : Megha Sandesha, Bharati V 678

रामवास्य : Megha Sandesha, Bharati V 20

जगो पन्तालु : Kalidasa, Bharati VIII 19

रामकृष्ण राय : Kalidasa and Bhavabhuti ( Bharati III 15 )

सुतसमम शास्त्री : Kalidasa patrauchityam ( Bharati V 326 )

शिवराम मूर्ति : Kalidasa and painting ( J. O. R. VII 160 )

वैन्कैटराम शास्त्री : Mystical elements Kalidas ( J. O. R. VII 357 )

मजुमदार : Birth place of Kalidasa IA XLVII 264

दामस : Birth place of Kalidasa J. R. A. S. 1918 p. 118

डे, एस. के. : Kalidasa I. H. Q. 1940 383 ff.

रामनाथ अय्यर : The authorship of Nalodaya ( J. R. A. S. 1925 )

गोखले वी वी : The Mangalashtaka of Kalidasa

मजुमदार जी. एन. : Kalidasa and music Annals. B. O. R.I 1925-26VI

भंडारकर डी आर :Date of Kalidasa Annals BORI VIII p. II

हरदत्त शर्मा : Padmapurana and Kalidasa Cal. O.S. No 17 1923

लूई फिनो : Kalidasa in China ( I H Q. 1933, 829, 834 )

स्टाइन कोनो : Kalidasa in China ( IHQ 1934, 566 ff )

प्रबोधचन्द्र सेन गुप्त : Date of Kalidasa Sahitya parishad, patrika Bengali XLI No 2

चट्टोपाध्याय के. सी. : Kalidasa and the Hunes, Jour Ind, His, XV pt. I

भागवत शरण उपाध्याय : Educations and Leaning as depicted by Kalidasa and Fine Arts as depicted in Kalidasa, Journal B. H. Uni IV 1—3

राघवन वी : Women characters in Kalidas's dramas ( Annal Oriental Research Uni, Madras IV 1939-40

कुन्हन राजा : Studies in Kalidasa ( Annals Oriental Res. Uni. Madras V pt 21940-41

सुब्रह्मण्यम् ए. सी. : Nature Poetry in Kalidasa's Raghvansha J. Annals Univ. III 1934 and 35

